[ १—एक बार भगवान् ब्रह्मा और भगवान् विष्णु में अपनी-अपनी महत्ता के बारे में विवाद हुआ। निर्णय करने के लिए भगवान् शंकर उनके सामने स्थूल तेजोमय लिङ्गाकार में प्रकट हो गये। ]

**अयत्नादापाद्य त्रिभुवनमवैरव्यतिकरं**
**दशास्यो यद् बाहूनभृत रणकण्डूपरवशान्।**
**शिरःपद्मश्रेणीरचितचरणाम्भोरुहबलेः**
**स्थिरायास्त्वद्भक्तेस्त्रिपुरहर ! विस्फूर्जितमिदम् ॥११॥**

( पदच्छेदः )

अयत्नात् आपाद्य त्रिभुवनम् अवैरव्यतिकरम्
दशास्यः यत् बाहून् अभृत रणकण्डू-परवशान्।
शिरः-पद्म-श्रेणी-रचित-चरणाम्भोरुह-बलेः
स्थिरायाः त्वद्भक्तेः त्रिपुरहर ! विस्फूर्जितम् इदम् ॥

( सान्वयार्थः )

**त्रिपुरहर !** = हे जीव, जगत् और ईश्वर का भेद मिटाने वाले ! **शिरः-पद्म-श्रेणी-रचित-चरणम्भोरुहबलेः**[1] = अपने ही मस्तकरूपी कमलों की पंक्ति को आपके चरणकमलों में भेंट रूप से चढ़ा दिया **स्थिरायाः** = ऐसी अविचल **त्वद्भक्तेः** = आपकी भक्ति का (ही) **इदम्** = यह **विस्फूर्जितम्** = प्रताप (है) **यत्** = कि **दशास्यः** = दशमुख रावण ने **त्रिभुवनम्** = त्रिलोकी को **अयत्नात्** = बिना प्रयत्न के ही **अवैरव्यतिकरम्** = वैररहित ( निष्कण्टक ) **आपाद्य** = बनाकर (भी) **रणकण्डू परवशान्**[2]—युद्ध के लिये खुजलाते हुए **बाहून्** = ( अपने बीस ) हाथों को **अभृत** = धारण किया।

[१—रावण ने अपने नौ सिर महादेवजी को कमल की जगह पर चढ़ाये थे। २—रावण की ललकार से ही सब लोगों ने हार मान ली अतः उसकी युद्ध की इच्छा पूर्ण नहीं हुई। अतः उसके हाथ युद्ध के लिए खुजलाते ही रहते थे। ]

**अमुष्य त्वत्सेवासमधिगतसारं भुजवनं**
**बलात्कैलासेऽपि त्वदधिवसतौ विक्रमयतः।**
**अलभ्या पातालेऽप्यलसचलिताङ्गुष्ठ शिरसि**
**प्रतिष्ठा त्वय्यासीद् ध्रुवमुपचितो मुह्यति खलः ॥१२॥**

( पदच्छेदः )

अमुष्य त्वत्सेवासमधिगतसारम् भुजवनम्
बलात् कैलासे अपि त्वदधिवसतौ विक्रमयतः ।
अलभ्या पाताले अपि अलस-चलिताङ्गुष्ठ-शिरसि
प्रतिष्ठा त्वयि आसीद् ध्रुवम् उपचितः मुह्यति खलः ॥

( सान्वयार्थः )

**कैलासे** = कैलास में **त्वदधिवसतौ** = आपके रहने पर **अपि** = भी **त्वत्सेवा-समाधिगतसारम्** = आपकी सेवा से ही पाये हुए बल से बलवान् **भुजनवनम्** = अपने (बीस) हाथों रूपी वन को **बलात्** = अत्यन्त बहादुरी के साथ **विक्रमयतः** = आजमाने वाले **अमुष्य** = उस (रावण) को **त्वयि** = आपके **अलसचलिताङ्गुष्ठशिरसि** = अंगूठे का ऊपरी भाग अनायास ही धीरे से हिल जाने के कारण **पाताले** = पाताल में **अपि** = भी **प्रतिष्ठा** = टिकाव (स्थान) **अलभ्या** = नहीं मिला **आसीत्** = था । **खलः** = कृतघ्न पुरुष **उपचितः** = समृद्ध होने पर **ध्रुवम्** = अवश्य ही **मुह्यति** = उपकारी को भूल जाता है ।

**यदृद्धिं सुत्राम्णो वरद परमोच्चैरपि सती-**
**मधश्चक्रे बाणः परिजनविधेयत्रिभुवनः ।**
**न तच्चित्रं तस्मिन् वरिवसितरि त्वच्चरणयो-**
**र्न कस्या उन्नत्यै भवति शिरसस्त्वय्यवनतिः ॥१३॥**

( पच्छेदः )

यत् ऋद्धिम् सुत्राम्णः वरद ! परमोच्चैः अपि सतीम्
अधः चक्रे बाणः परिजन-विधेय-त्रिभुवनः ।
न तत् चित्रम् तस्मिन् वरिवसितरि त्वच्चरणयोः
न कस्यै उन्नत्यै भवति शिरसः त्वयि अवनतिः ॥

( सान्वयार्थः )

**वरद !** = हे समस्त भोगों को बिना माँगे ही अपने भक्तों को देने वाले ! **परिजनविधेयत्रिभुवनः** = त्रिलोकी को दास की तरह अधीन रखनेवाले **बाणः** = बाणासुर ने **परमोच्चैः** = सबसे बढ़े चढ़े **सतीम्**—हुए **सुत्राम्णः** = इन्द्र के **ऋद्धिम्** = ऐश्वर्य को **अपि** = भी **यत्** = जो ( अपने वैभवसे ) **अधः** = नीचा **चक्रे** = कर दिया **तत्** = वह **त्वच्चरणयोः** = आपके चरणोंकी **वरिवसितरि** = नमस्कारादि सेवा करने वाले **तस्मिन्** = उस बाणासुर में **चित्रम्** =

कोई आश्चर्य ( की बात ) **न** = नहीं है। **त्वयि** = ( क्योंकि ) आपके चरणोंमें **शिरसः** = मस्तक का **अवनतिः** = झुकना (नमस्कार करना) **कस्यै** = किसकी कौनसी **उन्नत्यै** = उन्नति के लिये **न** = नहीं **भवति** = होता है ? (अर्थात् सबकी ही सम्पूर्ण उन्नति कर देता है।)

[ भगवान् के सामने अपने को नीचा करने से ( प्रणाम करने से ) संसार में सबसे ऊँचा हो जाता है यही आश्चर्य है। ]

**अकाण्डब्रह्माडक्षयचकितदेवासुरकृपा-**
**विधेयस्यासीद्यस्त्रिनयन विषं संहृत्वतः।**
**स कल्माषः कण्ठे तव न कुरुते न* श्रियमहो**
**विकारोऽपि श्लाघ्यो भुवनभयभङ्गव्यसनिनः ॥१४॥**

( पदच्छेदः )

अकाण्ड–ब्रह्माण्ड–क्षय–चकित–देवासुर–कृपा–
विधेयस्य आसीत् यः त्रिनयन ! विषम् संहृतवतः
सः कल्माषः कण्ठे तव न कुरुते न श्रियम् अहो
विकारः अपि श्लाघ्यः भुवन-भय-भङ्ग-व्यसनिनः ॥

( सान्वयार्थः )

**त्रिनयन !** = हे सूर्य चन्द्र और अग्निरूपी आँख वाले ! **अकाण्डब्रह्माण्ड-क्षयचकितदेवासुर-कृपाविधेयस्य**[1] = असमय में ही कालकूट जहर के प्रभाव से ब्रह्माण्ड के महाप्रलय की सम्भावना से आश्चर्यचकित देवता और राक्षसों पर दया के वशीभूत होकर **विषं** = उस कालकूट जहर को **संहृतवतः** = (आपने) पी लिया **तव** = आपके **कण्ठे** = गले में **यः** = ( उससे ) जो **कल्माषः** = काला दाग **आसीत्** = हो गया **सः** = वह दाग **श्रियम्** = (आपके गले को) सुन्दर **न कुरुते** = नहीं बनाता है **न** = ऐसा नहीं (अर्थात् बनाता ही है)। **अहो** = आश्चर्य है कि **भुवनभयभङ्गव्यसनिनः** = समस्त संसार के भय को नाश करने के स्वभाव वाले का **विकारः** = असौन्दर्य (सफेद) **अति** = भी **श्लाघ्यः** = प्रशंसनीय हो जाता है।

[ १—अमृतमन्थन के समय जब कालकूट नाम का प्रलयंकर जहर निकला तो सभी डर गये। अन्त में भगवान् विष्णु के नेतृत्व में सभी ने महादेव जी की शरण ली। उन्होंने उसे सहज ही पीकर गले मे धारण कर लिया। इसी से आप 'नीलकण्ठ' हो गये। ]

* किम् पाठभेद है।

**असिद्धार्था नैव क्वचिदपि सदेवासुरनरे**
**निवर्तन्ते नित्यं जगति जयिनो यस्य विशिखाः ।**
**स पश्यन्नीश त्वामितरसुरसाधारणमभूत्**
**स्मरः स्मर्तव्यात्मा नहि वशिषु पथ्यः परिभवः ।।१५।।**

( पदच्छेदः )

असिद्धार्थाः न एव क्वचित् अपि सदेवासुरनरे
निवर्तन्ते नित्यं जगति जयिनः यस्य विशिखाः ।
सः पश्यन् ईश ! त्वाम् इतर-सुर-साधारणम् अभूत्
स्मरः स्मर्तव्यात्मा न हि वशिषु पथ्यः परिभवः ।।

( सान्वयार्थः )

**ईश !** = हे ब्रह्माण्ड का शासन करने वाले ! **यस्य** = जिस **नित्यं** = हमेशा **जयिनः** = जीतने वाले ( कामदेव के ) **विशिखाः** = बाण **सदेवासुरनरे** = देवता, राक्षस, मनुष्य युक्त **जगति** = संसार में **क्वचिद्** = कभी किसी पर **अति** = भी **असिद्धार्थाः** - अपने कार्य किये बिना **निवर्तन्ते** = वापस लौटते **एव** = ही **न** = नहीं, **सः** = ( ऐसा प्रतापी ) वह **स्मरः** = कामदेव **त्वां** = आप को **इतरसुरसाधारणम्** = अन्य देवताओं के समान **पश्यन्** = समझने के कारण **स्मर्तव्यात्मा**[1] = (उसका शरीर) केवल स्मरण का विषय **अभूत्** = हो गया (अर्थात् वह मर गया) **हि** = (और यह उचित भी है) क्योंकि **वशिषु** = शरीर, इन्द्रिय, मन को वश में करनेवालों का **परिभवः** = अपमान **पथ्यः** = लाभदायक **न** = नहीं होता ।

[ १—कामदेव सभी को पीड़ित करने में समर्थ है, अतः उसको बड़ा घमण्ड था। जब तारकासुर किसी से भी नहीं मरा तो देवताओं ने सोचा कि महादेव जी के पुत्र द्वारा ही इसका वध हो सकता है। लेकिन भगवान् शंकर उस समय समाधिस्थ थे, अतः देवताओं ने कामदेव को उन्हें जगाने भेजा। अपनी सारी शक्तियों के साथ उसने महादेव जी पर आक्रमण किया। समाधि में विक्षेप हुआ। भगवान् शंकर के नेत्र खुल गये। चारों तरफ नजर डालने पर पता लगा कि यह कामदेव की उद्दण्डता थी। कामदेव गर्व में भूल गया था कि उन महादेव की कृपा से ही वह जगद्विजयी बना था । तीसरा नेत्र खुला और क्षण भर में उस जगद्विजयी की जगह पर केवल भस्म की ढेरी उस कामदेव की यादगार रह गयी ।]

**महीपादाघाताद् व्रजति सहसा संशयपदं**
**पदं विष्णोर्भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम् ।**
**मुहुर्द्यौर्दौस्थ्यं यात्यनिभृतजटाताडिततटा**
**जगद्रक्षायै त्वं नटसि ननु वामैव विभुता ॥१६॥**

( पदच्छेदः )

महीपादाघाताद् व्रजति सहसा संशयपदम्
पदम् विष्णोः भ्राम्यद्-भुज-परिघ-रुग्ण-ग्रहगणम् ।
मुहुः द्यौः दौस्थ्यम् याति अनिभृत-जटा-ताडित-तटा
जगद्रक्षायै त्वम् नटसि ननु वामा एव विभुता ॥

( सान्वयार्थः )

( **नटराज !** ) = (हे नटराज शंकर !) **त्वं** = (जब) आप **जगद्रक्षायै** = संसार की रक्षा के लिये ( कालबल नामक राक्षस को मोहित करके लिये ) **नटसि** = ताण्डव नृत्य करते हैं ( तब ) **मही** = पृथिवी **पादाघाताद्** = ताल देने के लिये की हुई पैर की चोट से **सहसा** = अकस्मात् **संशयपदं** = अपने बचने के बारे में शंका को ( अर्थात् मैं बचूँगी या नष्ट हो जाऊँगी ) **व्रजति** = प्राप्त हो जाती है । **विष्णोः** = ( तथा ) भगवान् विष्णु का **पदम्** = लोक (वैकुण्ठ) और सारे ग्रह भी **भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम्** = अत्यन्त मजबूत और लम्बी शूलसदृश भुजाओं के घुमाने से घबरा जाते हैं । **द्यौः** = आकाश **अनिभृतजटाताडिततटा** = खुली हुई जटा का भाग एक देश में लग जाने के कारण **मुहुः** = बार बार **दौस्थ्यम्** = अस्थिर **याति** = हो रहा है । **ननु** = अहो **विभुता** = ऐश्वर्य **वामा** = विपरीत **एव** = ही फल देता है। ( अर्थात् रक्षा के कार्य में भी लोगों को कुछ कष्ट हो ही जाता है। जैसे किसी राजा के द्वारा प्रजा को बचाने के लिये युद्ध करने पर भी प्रजा को कुछ कष्ट हो ही जाता है । )

**वियद्व्यापी तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः**
**प्रवाहो वारां यः पृषतलघुदृष्टः शिरसि ते ।**
**जगद् द्वीपाकारं जलधिवलयं तेन कृतमि-**
**त्यनेनैवोन्नेयं धृतमहिम दिव्यं तव वपुः ॥१७॥**

( पदच्छेदः )

विियद्व्यापी तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः
प्रवाहः वारां यः पृषतलघुदृष्टः शिरसि ते ।
जगद् द्वीपाकारं जलधिवलयं तेन कृतम् इति
अनेन एव उन्नेयम् धृतमहिम दिव्यम् तव वपुः ॥

( सान्वयार्थः )

**वियद्व्यापी** = आकाश भर में व्याप्त **तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः** = ताराओं के प्रतिबिम्ब से फेन (बुदबुदों) की शोभा बढ़ गयी है जिस **वारां** = जल के **प्रवाहः** = प्रवाह की, **ते** = (वह गंगा) आपके **शिरसि** = शिर में **पृषतलघुदृष्टः**[1] = बिन्दु से भी छोटी प्रतीत होती थी। **तेन** = उसी गंगाजल ने **जगत्** = संसार को **जलधिवलयम्** = जलसमुद्र से घेरकर **द्वीपाकारम्** = द्वीप के आकार का **कृतम्** = बना दिया **अनेन** = इससे **एव**[2] = ही **तव** = आपके **दिव्यम्** = सर्व देवताओं के शासक **वपुः** = शरीर ने **धृतमहिम** = (कैसी) विशाल महिमा को धारण किया है **इति** = इसका **उन्नेयम्** = पता लगाया जा सकता है।

[ १—गंगावतरण के समय भगवान् शंकर ने गंगा को अपनी जटा में रख लिया था और वहाँ वह बिन्दु के समान दीखती थी। अगस्त्य ऋषि के पी लेने के कारण खाली हुए समुद्र को उसी गंगा ने फिर से भर दिया।

२—यह एक ही प्रमाण आपकी महानता के लिये पर्याप्त है। ]

**रथः क्षोणी यन्ता शतधृतिरगेन्द्रो धनुरथो**
**रथाङ्गे चन्द्रार्कौ रथचरणपाणिः शर इति ।**
**दिधक्षोस्ते कोऽयं त्रिपुरतृणमाडम्बरविधि-**
**र्विधेयैः क्रीडन्त्यो न खलु परतन्त्राः प्रभुधियः ॥१८॥**

( पदच्छेदः )

रथः क्षोणी यन्ता शतधृतिः अगेन्द्रः धनुः अथो
रथाङ्गे चन्द्रार्कौ रथचरणपाणिः शरः इति ।
दिधक्षोः ते कः अयम् त्रिपुरतृणं आडम्बरविधिः
विधेयैः क्रीडन्त्यः न खलु परतन्त्राः प्रभुधियः ॥

( सान्वयार्थः )

**क्षोणी** = पृथ्वी को **रथः** = रथ, **शतधृतिः** = ब्रह्मा को **यन्ता** = सारथी, **अगेन्द्रः** = सुमेरु पर्वत को **धनुः** = धनुष, **चन्द्रार्कौ** = सूर्य और चन्द्रमा को

**रथाङ्गे** = रथ के पहिये, **अथो** = और **रथचरणपाणिः** = चक्रपाणि भगवान विष्णु को **शरः** = बाण **इति** = इस प्रकार **त्रिपुरतृणं** = त्रिपुरासुर रूपी तिनके को **दिधक्षोः** = जलाने की इच्छा वाले **ते** = आपकी **अयम्** = यह **कः** = क्या **आडम्बरविधिः** = अद्भुत आडम्बरपूर्ण तैयारी थी। **खलु** = ठीक ही है, **विधेयैः** = स्वतन्त्रता से **क्रीडन्त्यः** = खेलते हुए **प्रभुधियः** = सर्वेश्वर की संकल्प-रूपी बुद्धि **परतन्त्राः** = किसी अन्य के उचितानुचित विचार की अपेक्षा **न** = नहीं रखती।

[ लौकिक पुरुष अनायास होने वाले कार्य के लिये बड़ी तैयारी नहीं करते। महादेव जी कटाक्ष से भी त्रिपुरासुर को नष्ट करने में समर्थ होने पर भी इतनी बड़ी तैयारी केवल खेल के लिये करते हैं। यही उनका ऐश्वर्य है। ]

**हरिस्ते साहस्रं कमलबलिमाधाय पदयो-**
**र्यदेकोने तस्मिन्निजमुदहरन् नेत्रकमलम्।**
**गतो भक्त्युद्रेकः परिणतिमसौ चक्रवपुषा**
**त्रयाणां रक्षायै त्रिपुरहर! जागर्ति जगताम् ॥१९॥**

( पदच्छेदः )

हरिः ते साहस्रम् कमलबलिम् आधाय पदयोः
यत् एकोने तस्मिन् निजम् उदहरन् नेत्रकमलम्।
गतः भक्त्युद्रेकः परिणतिं असौ चक्रवपुषा
त्रयाणाम् रक्षायै त्रिपुरहर! जागर्ति जगताम्॥

( सान्वयार्थः )

**त्रिपुरहर!** = हे त्रिपुरासुरनाशक! **हरिः** = भगवान् विष्णु ने **ते** = आपके **पदयोः** = चरणों में **साहस्रम्** = एक हजार **कमलबलिम्** = कमलों की भेंट **आधाय** = चढ़ाने का संकल्प करके **तस्मिन्** = उन ( कमलों ) में से **एकोने**[1] = एक कम हो जाने पर **यत्** = जो **निजम्** = अपने **नेत्रकमलम्** = आँख रूपी कमल को **उदहरन्** = उखाड़ा, **असौ** = वही **भक्त्युद्रेकः** = भक्ति का आधिक्य **चक्रवपुषा** = सुदर्शनचक्र रूप में **परिणतिं** = बदल **गतः** = गया, **त्रयाणाम्** = ( और भगवान् विष्णु अब उसी सुदर्शन से ) तीनों **जगताम्** = लोकों की **रक्षायै**[2] = रक्षा करने में **जागर्ति** = सावधान रहते हैं।

[ १—भगवान् विष्णु प्रतिदिन १००० कमलों से शिवजी की पूजा करते हैं। एक बार उनकी भक्ति की परीक्षा करने के लिये शिवजी ने कमल को गुप्त

कर दिया। पूजा करने बैठने के बाद बिना पूर्ण किये उठने से नियम भङ्ग हो जायगा अतः भगवान विष्णु ने सोचा कि अपना नेत्रकमल ही क्यों न चढ़ा दें। उनकी भक्ति से प्रसन्न होकर शंकर ने उन्हें सुदर्शन चक्र दे दिया।

२—भक्ति तो अकेले भगवान विष्णु ने की और सारे जगत् की रक्षा हो गई, यही महादेव की भक्ति का अचिन्त्य माहात्म्य है ]

**क्रतौ सुप्ते जाग्रत्त्वमसि फलयोगे क्रतुमतां**
**क्व कर्म प्रध्वस्तं फलति पुरुषाराधनमृते।**
**अतस्त्वां सम्प्रेक्ष्य क्रतुषु फलदानप्रतिभुवं**
**श्रुतौ श्रद्धां बद्ध्वा दृढपरिकरः* कर्मसु जनः ॥२०॥**

( पदच्छेदः )

क्रतौ सुप्ते जाग्रत् त्वम् असि फलयोगे क्रतुमताम्
क्व कर्म प्रध्वस्तं फलति पुरुषाराधनम् ऋते।
अतः त्वाम् सम्प्रेक्ष्य क्रतुषु फलदानप्रतिभुवं
श्रुतौ श्रद्धां बद्ध्वा दृढपरिकरः कर्मसु जनः ॥

( सान्वयार्थः )

**प्रध्वस्तम्** = समाप्त होते ही नष्ट हुआ **कर्म** = कर्म **पुरुषाराधनम्'** = चेतन तत्त्व की उपासना के **ऋते** = बिना **क्व** = कहाँ और कब **फलति** = फल देता है ? **क्रतौ** = ( फिर भी ) यज्ञ, जप, पूजादि के **सुप्ते** = नष्ट हो जाने पर **क्रतुमताम्** = यज्ञादि कर्म करने वालों को **फलयोगे** = फल देने में **त्वम्** = आप **जाग्रत्** = सावधान **असि** = हैं, **अतः** = इसलिये **त्वाम्** = आपको **क्रतुषु** = वैदिक और स्मार्त कर्मों के **फलदानप्रतिभुवम्** = फल देने में संलग्न **सम्प्रेक्ष्य** = जानकर **जनः** = अधिकारी लोग **श्रुतौ** = वेद में **श्रद्धां** = अत्यन्त विश्वास **बद्ध्वा**—रख कर **कर्मसु** = वैदिक कर्म में **दृढपरिकरः** = उद्यम करते हैं।

[ १—प्रत्येक कार्य समाप्त होते ही नष्ट हो जाता है। परन्तु राजा आदि के सेवा रूप कार्य के समाप्त होने के बाद भी राजा उसका भविष्य में फल देता है। इसी प्रकार पूजा, जप आदि कार्य तो नष्ट हो जाते हैं, परन्तु भविष्य में उनके फल देने वाले चेतन तत्त्व भगवान् सदाशिव मौजूद हैं। इससे जो सांख्यादिक ईश्वर को नहीं मानते उनका पराभव हो गया क्योंकि जड वस्तु देश-काल के व्यवधान से फल देने में असमर्थ है। ]

* "कृतपरिकरः" पाठभेद है।

**क्रियादक्षो दक्षः क्रतुपतिरधीशस्तनुभृता–**
**मृषीणामार्त्विज्यं शरणद ! सदस्याः सुरगणाः ।**
**क्रतुभ्रेषस्त्वत्तः* क्रतुफलभिधानव्यसनिनो**
**ध्रुवं कर्तुः श्रद्धाविधुरमभिचाराय मखाः ।।२१।।**

( पदच्छेदः )

क्रियादक्षः दक्षः क्रतुपतिः अधीशः तनुभृताम्
ऋषीणाम् आर्त्विज्यम् शरणद ! सदस्याः सुरगणाः ।
क्रतुभ्रेषः त्वत्तः क्रतुफलविधानव्यसनिनः
ध्रुवम् कर्तुः श्रद्धाविधुरं अभिचाराय हि मखाः ।।

( सान्वयार्थः )

**शरणद !** = हे भूतप्रेतादि को भी शरण देने वाले ! **क्रतु-फलविधानव्यसनिनः** = यज्ञ का स्वर्गादि फल देने वाले **त्वत्तः** = आप से, **क्रियादक्षः** = (जिस यज्ञ में ) यज्ञादि क्रिया में प्रवीण **तनुभृताम्** = सभी प्राणियों के **अधीशः** = स्वामी **दक्षः** = दक्ष प्रजापति स्वयं **क्रतुपतिः** = यजमान ( थे ), **ऋषीणाम्** = त्रिकालदर्शी भृगु आदि महर्षियों का **आर्त्विज्यम्** = पुरोहितत्व (था), **सुरगणाः** = (और) ब्रह्मा, विष्णु आदि देवता **सदस्याः** = दर्शक ( थे ), **क्रतुभ्रेषः** = ऐसे यज्ञ का नाश हुआ, **हि** = क्योंकि **श्रद्धाविधुरम्** = श्रद्धाभक्ति के विना किये हुए **मखाः** = यज्ञ, पूजा, जप आदि **कर्तुः** = करने वाले का **अभिचाराय** = नाश **ध्रुवम्** = अवश्य ही करते हैं ।

[ दक्ष प्रजापति का यज्ञ सब विधियों से पूर्ण होने पर भी एक शिवभक्ति से रहित होने के कारण नष्ट हुआ तो साधारण मनुष्यों के कार्य यदि भगवद्-भक्ति से रहित होने पर फल न दें तो क्या आश्चर्य है । शिवभक्ति से ही सारे कार्य पूर्णता को प्राप्त होते हैं । ]

* "क्रतुभ्रन्शः" पाठभेद हैं ।

**प्रजानाथं नाथ ! प्रसभमभिकं स्वां दुहितरं**
**गतं रोहिद्भूतां रिरमयिषुमृष्यस्य वपुषा ।**
**धनुष्पाणेर्यातं दिवमपि सपत्राकृतममुं**
**त्रसन्तं तेऽद्यापि त्यजति न मृगव्याधरभसः ।।२२।।**

( पदच्छेदः )

प्रजानाथं नाथ ! प्रसभम् अभिकम् स्वाम् दुहितरम्
गतं रोहिद्भूताम् रिरमयिषुम् ऋष्यस्य वपुषा।
धनुष्पाणेः यातम् दिवम् अपि सपत्राकृतम् अमुम्
त्रसन्तम् ते अद्य अपि त्यजति न मृगव्याधरभसः ॥

( सान्वयार्थः )

**नाथ** != हे दुष्टों का दमन करने वाले ! **रोहिद्भूताम्** = लज्जा से हरिणी बनी हुई **स्वाम्** = अपनी ही **दुहितरम्** = पुत्री से ( सन्ध्या से ) **प्रसभम्** = जवर्दस्ती **ऋष्यस्य** = मृग के **वपुषा** = शरीर द्वारा **रिरमयिषुम्** = रमण करने की इच्छा से **गतम्** = गये हुए, **अभिकम्**—काम से मर्यादा का उल्लंघन करने वाले **प्रजानाथम्** = धर्मप्रवर्तक ब्रह्मा को **दिवम्** = आकाश में **यातम्** = चले जाने पर **अपि** = भी **ते** = आपके **धनुष्पाणेः** = हाथ के धनुष से छूटा हुआ **मृग-व्याधरभसः** = हरिणों को मारने वाले व्याध के समान उत्साही बाण **सपत्रा-कृतम्** = पर समेत तीर घुसे की पीड़ा से **त्रसन्तम्** = पीडित **अमुम्** = उसको (ब्रह्मा को) **अद्य** = आज **अपि** = भी **न** = नहीं **त्यजति** = छोड़ता है।

[ १—ब्रह्मा आकाश में जाकर मृगशिरा नक्षत्र वन गया। तो भगवान् शंकर का अमोघ बाण भी आर्द्रा नक्षत्र वन गया। मृगशिरा के पीछे आर्द्रा नक्षत्र चलता है। इसी पर यह रूपक है। ]

**स्वलावण्याशंसाधृतधनुषमह्नाय तृणवत्**
**पुरः प्लुष्टं दृष्ट्वा पुरमथन ! पुष्पायुधमपि।**
**यदि स्त्रैणं देवी यमनिरत ! देहार्धघटना-**
**दवैति त्वामद्धा बत वरद ! मुग्धा युवतयः ॥२३॥**

( पदच्छेदः )

स्वलावण्याशंसाधृतधनुषम् अह्नाय तृणवत्
पुरः प्लुष्टं दृष्ट्वा पुरमथन ! पुष्पायुधम् अपि।
यदि स्त्रैणं देवी यमनिरत ! देहार्धघटनात्
अवैति त्वाम् अद्धा बत वरद ! मुग्धाः युवतयः ॥

( सान्वयार्थः )

**पुरमथन** = हे प्रलय काल में समस्त संसार का नाश करने वाले ! **स्वमावण्याशंसाधृतधनुषम्** = अपने सौन्दर्य पर विश्वास रखकर भगवान् शंकर

पर धनुष तानने वाले **पुष्पायुधम्** = कामदेव को **पुरः** = अपने सामने ही **तृणवत्** = तिनके की तरह **अद्धाय** = शीघ्र **प्लुष्टं** = जला हुआ **दृष्ट्वा** = देखकर **अपि** = भी **यदि** = अगर **देवी** = पार्वती **त्वाम्** = आपको **देहार्धघटनात्**[1] = अर्धनारीश्वर रूप धारण करने के कारण **स्त्रैणम्** = नारी के अधीन **अवैति** = समझे ( तो ) **यमनिरत**[2] ! = हे यमादि योगपरायण ! **वरद** ! = पार्वती को अति दुर्लभ वामाङ्ग देने वाले ! **अद्धा** = ठीक ही है **बत** = (क्योंकि) अहो **युवतयः** = नवजवान रमणियाँ **मुग्धाः** = (स्वभाव से ही) समझहीन अज्ञानी हुआ करती हैं।

[ १—भगवान् शंकर ने "पार्वती ने मेरे लिए बड़ा तप किया है और दुःख उठाया है इसलिए उसे विरह दुःख से उबार लूँ" इस इच्छा से उनको अपने अत्यन्त दुर्लभ वामाङ्ग में धारण कर लिया। यही अर्धनारीश्वर रूप हैं। २—इस सम्बोधन से भगवान् का सर्वदा जितेन्द्रियत्व बताया। इसलिये वे नारी के अधीन कभी नहीं हो सकते। ]

**श्मशानेष्वाक्रीडा स्मरहर ! पिशाचाः सहचरा-**
**श्चिताभस्मालेपः स्त्रगपि नृकरोटी परिकरः।**
**अमङ्गल्यं शीलं तव भवतु नामैवमखिलं**
**तथापि स्मर्तॄणां वरद ! परमं मंगलमसि ॥२४॥**

( पदच्छेदः )

श्मशानेषु आक्रीडा स्मरहर ! पिशाचाः सहचराः
चिताभस्मालेपः स्त्रक् अपि नृकरोटी परिकरः।
अमङ्गल्यम् शीलम् तव भवतु नाम एवम् अखिलम्
तथा अपि स्मर्तॄणाम् वरद ! परमम् मंगलम् असि ॥

( सान्वयार्थः )

**स्मरहर** = हे कामनाओं के नाशक ! **श्मशानेषु** = श्मशान में **आक्रीडा** = आनन्द से खेलना, **पिशाचाः** = भूत-प्रेतों की **सहचराः** = दोस्ती, **चिताभस्मालेपः** = शरीर में मुरदे की राख का अङ्गराग, **नृकरोटी** = मनुष्यों के खोपड़ियों की **स्त्रक्** = माला, **अपि** = और भी ( गजचर्मादि ) **परिकरः** = आपकी सम्पत्ति **एवम्** = तथा इस प्रकार का **तव** = आपका **अखिलम्** = सम्पूर्ण **शीलम्** = रहने का ढंग ( चरित ) **अमङ्गल्यम्** = अमाङ्गलिक **भवतु**

**नाम** = भले ही प्रतीत हो, **तथा** = फिर **अपि** = भी **वरद !** = हे सारी कामनाओं को पूर्ण करने वाले ! **स्मर्तॄणाम्** = ( आपका ) स्मरण करने वालों को तो आप **परमम्** = निरतिशय **मङ्गलम्** = मंगलरूप ( मोक्षप्रद ) **असि** = हैं ।

[ इससे 'मंगल कामना वालों को शिवस्मरण नहीं करना चाहिये" ऐसा कहने वालों का पराभव हो गया । ]

**मनः प्रत्यक्चित्ते सविधमवधायात्तमरुतः**
**प्रहृष्यद्रोमाणः प्रमदसलिलोत्सङ्गितदृशः ।**
**यदालोक्याह्लादं ह्रद इव निमज्यामृतमये**
**दधत्यन्तस्तत्त्वं किमपि यमिनस्तत्किल भवान् ॥२५॥**

( पदच्छेदः )

मनः प्रत्यक् चित्ते सविधम् अवधाय आत्तमरुतः
प्रहृष्यद् रोमाणः प्रमदसलिलोत्सङ्गितदृशः ।
यत् आलोक्य आह्लादम् ह्रदे इव निमज्य अमृतमये
दधति अन्तः तत्त्वम् किम् अपि यमिनः तत् किल भवान् ॥

( सान्वयार्थः )

**यमिनः** = शमादिसाधनसम्पन्न परमहंस संन्यासी **चित्ते** = हृदय के दहराकाश में **प्रत्यक्** = ( बहिर्विषयों से हटे हुए ) अन्तर्मुख **मनः** = मन को **अवधाय** = वृत्तिरहित करके **सविधम्** = श्रुति-स्मृति में बताई हुई रीति से **आत्तमरुतः** = प्राणों का अवरोध करके **प्रहृष्यद्** = प्रसन्नता से **रोमाणः** = रोमाञ्चित ( और ) **प्रमदसलिलोत्सङ्गितदृशः** = आनन्द से जलपूर्ण नेत्रों से युक्त होकर **यत्** = जिस **किम्** = किसी एक अनिर्वचनीय **अपि** = ही **तत्त्वम्** = तत्त्व सच्चिदानन्द का **आलोक्य** = वेदान्त वाक्यों द्वारा अखण्डाकार वृत्ति से साक्षात्कार करके **अमृतमये** = अमृत से भरे **ह्रदे** = तालाब में **निमज्य** = मग्न हुए के **इव** = समान **अन्तः** = अन्दर ही अन्दर (बाह्य सुख से विलक्षण) **आह्लादम्** = निरतिशय सुख को **दधति** = धारण करते हैं **तत्** = वह ( निरतिशय सुख ) **किल** = श्रुतियों में प्रसिद्ध है कि **भवान्** = आप ही हैं ।

[ इस श्लोक में जीव के रूप का निरूपण और स्वरूप-साक्षात्कार की साधना को बताया । ]

**त्वमर्कस्त्वं सोमस्त्वमसि पवनस्त्वं हुतवह-**
**स्त्वमापस्त्वं व्योम त्वमु धरणिरात्मा त्वमितिच ।**
**परिच्छिन्नामेवं त्वयि परिणता बिभ्रतु गिरं**
**न विद्मस्तत्तत्वं वयमिह तु यत्त्वं न भवसि ॥२६॥**

( पदच्छेदः )

त्वम् अर्कः त्वम् सोमः त्वम् असि पवनः त्वम् हुतवहः
त्वम् आपः त्वम् व्योम त्वम् उ धरणिः आत्मा त्वं इति च ।
परिच्छिन्नाम् एवम् त्वयि परिणताः बिभ्रतु गिरम्
न विद्मः तत् तत्त्वम् वयम् इह तु यत् त्वम् न भवसि ॥

( सान्वयार्थः )

**त्वम्** = आप (ही) **अर्कः** = सूर्य (हैं) **त्वम्** = आप (ही) **सोम** = चन्द्रमा (हैं) **त्वम्** = आप (ही) **पवन** = हवा (हैं) **त्वम्** = आप (ही) **हुतवहः** = अग्नि (हैं) **त्वम्** = आप (ही) **आपः** = जल (हैं) **त्वम्** = आप (ही) **व्योम** = आकाश (हैं) **त्वम्** = आप (ही) **धरणिः** = धरती (हैं) **च** = और **त्वम्** = आप **उ** = ही **आत्मा** = आत्मा **असि** = हैं, **इति** = बस ( इतना ही ) **एवम्** = ( आप का रूप इस प्रकार है) इस प्रकार **परिणताः**[1] = पण्डित लोग **त्वयि** = आपके बारे में **परिच्छिन्नाम्** = संकुचित **गिरम्** = वाणी **बिभ्रतु** = प्रकाशित करते हैं। **वयम्** = हम **तु** = तो **इह** = इस संसार में, **यत्** = जो **त्वम्** = आप **न** = नहीं **भवसि** = हों, **तत्** = उस **तत्त्वम्** = वस्तु को (ही) **न** = नहीं **विद्मः** = जानते हैं।

[ १—यहाँ भगवान् को सीमित करने वालों का उपहास करने के लिये उन्हें पण्डित कहा है।

इस श्लोक में ईश्वर के रूप का निरूपण किया गया है। ;

**त्रयीं तिस्रो वृत्तीस्त्रिभुवनमथो त्रीनपि सुरा-**
**नकाराद्यैर्वर्णैस्त्रिभिरभिदधत्तीर्णविकृति ।**
**तुरीयं ते धाम ध्वनिभिरवरुन्धानमणुभिः**
**समस्तं व्यस्तं त्वां शरणद गृणात्योमिति पदम् ॥२७॥**

( पदच्छेदः )

त्रयीम् तिस्रः वृत्तिः त्रिभुवनम् अथो त्रीन् अपि सुरान्
अकाराद्यैः वर्णैः त्रिभिः अभिदधत् तीर्णविकृति।

तुरीयम् ते धाम ध्वनिभिः अवरुन्धानम् अणुभिः
समस्तम् व्यस्तम् त्वाम् शरणद ! गृणाति ॐ इति पदम् ॥

( सान्वयार्थः )

**शरणद**[1] = हे भयभीतों को भयरहित करने वाले ! **अकाराद्यैः** = अकार, उकार और मकार भेद से **त्रिभिः** = तीन **वर्णैः** = अक्षरों में **व्यस्तम्** = बँटा हुआ ॐ = ओम् **इति** = यह **पदम्** = शब्द, **त्रयीम्** = (ऋक् , यजुः और साम यह तीन) वेद **तिस्रः** = तीन **वृत्तीः** = अवस्थाएँ ( जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति एवं इनके अभिमानी विश्व, तैजस और प्राज्ञ ) **त्रिभुवनम्** = तीन लोक ( भूः, भुवः और स्वः एवं इनके अभिमानी विराट्, हिरण्यगर्भ और अव्याकृत ), **त्रीन्** = तीन **सुरान्** = देवता (ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र एवं इनके कार्य सृष्टि, स्थिति और प्रलय), **अथो** = अध्यात्म, अधिदैव, अधिभूत आदि सभी भेदों में **(व्यस्तं) त्वाम्** = ( बँटे हुए ) आप के रूप को **अभिदधत्** = ( शक्तिवृत्ति से वाच्यार्थ का ) वर्णन करता हुआ **अपि** = भी **समस्तम्** = ( अकार, उकार और मकार के भेद से रहित ) अखण्ड ( ॐ ) रूप से **अणुभिः** = सूक्ष्म-सूक्ष्मतर-सूक्ष्मतम आदि **ध्वनिभिः**[3] = अर्ध मात्रा की ध्वनियों से **अवरुन्धानम्** = ( जहत्-अजहत् - लक्षणावृत्ति से लक्ष्यार्थ का ) वर्णन करते हुए **ते** = आपके **तीर्णविकृतिम्** = सारे विकारों से रहित शुद्ध **तुरीयम्** = सारी त्रिपुटियों से परे ( **समस्तम्** = अखण्डार्थ ) **धाम** = स्वरूप को **गृणाति** = बतलाता है ।

[ १—इस श्लोक द्वारा महावाक्यों के वाक्यार्थ को वताया है। वाक्यार्थ ज्ञान से सारे द्वैत को वाधित करके अद्वैत में स्थिति कराके भगवान् शङ्कर प्राणियों को अभय बना देते हैं क्योंकि श्रुति कहती है कि 'द्वितीयाद्वै भयं भवति'' ( दूसरे से ही भय होता है ) और "अभयं वै जनक प्राप्तोसि" ( अद्वैत ज्ञान के द्वारा, हे जनक ! तू भयरहित हो गया ) । ]

२—अकार का अर्थ ऋग्वेद, जाग्रदवस्था, भूर्लोक और ब्रह्मा है। उकार का अर्थ यजुर्वेद, स्वप्नावस्था, भुवर्लोक और विष्णु है। मकार का अर्थ सामवेद, सुषुप्ति, स्वर्लोक और महेश्वर है।

३—यद्यपि अर्धमात्रा में कोई भेद नहीं है तथापि दीर्घकाल तक प्लुतोच्चारण से भेद प्रतीत होता है। इस श्लोक का विषय अतिगूढ़ है और गुरुकृपा से ही जाना जा सकता है। जिज्ञासु पुरुषों को माण्डूक्योपनिषद, गौडपादाचार्यकृत कारिका, पञ्चीकरणवार्तिक आदि ग्रन्थों को गुरुमुख से पढ़ना चाहिये। ]

**भवः शर्वो रुद्रः पशुपतिरथोग्रः सहमहाँ-**
**स्तथा भीमेशानाविति यदभिधानाष्टकमिदम् ।**
**अमुष्मिन्प्रत्येकं प्रविचरति देव ! श्रुतिरपि**
**प्रियायास्मै धाम्ने *प्रणिहितनमस्योऽस्मि भवते ॥२८॥**

( पदच्छेदः )

भवः शर्वः रुद्रः पशुपतिः अथ उग्रः सहमहान्
तथा भीमेशानौ इति यत् अभिधानाष्टकम् इदम् ।
अमुष्मिन् प्रत्येकम् प्रविचरति देव ! श्रुतिः अपि
प्रियाय अस्मै धाम्ने प्राणिहितनमस्यः अस्मि भवते ॥

( सान्वयार्थः )

**देव !** = हे स्वयंप्रकाशरूप ! **भवः** = भव ( संसार का स्रष्टा ), **शर्वः** = शर्व (भक्तसुखदायक), **रुद्रः** = रुद्र ( दुष्टों को रुलाने वाला ), **पशुपतिः** = पशुपति ( संसार का मालिक ) **अथ** = और **उग्रः** = उग्र ( प्रचण्ड ज्ञानाग्नि ), **सहमहान्** = महादेव **तथा** = तथा **भीमेशानौ** = भीम (पापियों के लिए भयंकर ), ईशान ( संसार का शासक ) **इति** = इतने **इदम्** = ये **यत्** = जो **अभिधानाष्टकम्** = आठ नाम, **अमुष्मिन्** = इनमें से **प्रत्येकम्** = एक एक नाम का **श्रुतिः** = वेद, **अपि** = स्मृति, पुराण, इतिहासादि **प्रविचरति** = सर्वोत्कृष्टतया बोध कराते हैं । **अस्मै** = ऐसे (स्वप्रकाश रूप से सर्वदा प्रत्यक्ष) **धाम्ने** = सब के शरण, **प्रियाय** = परमप्रिय **भवते** = आप को **प्रणिहितनमस्यः** = वाणी, मन और शरीर से नमस्कार करता **अस्मि** = हूँ ।

[ पूर्वमन्त्र में प्रणवरूप से भगवान् की उपासना बताई । उसमें अनधिकारी मन्दाधिकारी के लिए इन मन्त्रों द्वारा उपासना बताई । ]

*प्रविहित पाठभेद है ।

**नमो नेदिष्ठाय प्रियदव ! दविष्ठाय च नमो**
**नमः क्षोदिष्ठाय स्मरहर ! महिष्ठाय च नमः**
**नमो वर्षिष्ठाय त्रिनयन ! यविष्ठाय च नमो**
**नमः सर्वस्मै ते तदिदमितिसर्वाय च नमः ॥२९॥**

( पदच्छेद स्पष्ट है )

( सान्वयार्थः )

**प्रियदव !**=हे निर्जन प्रदेश में विहार के रसिक ! **ते**=आपके **नेदिष्ठाय**=अत्यन्त निकट रहने वाले स्वरूप को **नमः**=नमस्कार है, **च**=और **दविष्ठाय**=अत्यन्त दूर रहने वाले स्वरूप को **नमः**=नमस्कार है। **स्मरहर !**=हे कामदेव का नाश करनेवाले ! **क्षोदिष्ठाय**=(आपके) परम लघुरूप को **नमः**=नमस्कार है, **च**=और **महिष्ठाय**=परम महान रूप को **नमः**=नमस्कार है। **त्रिनयन !**=हे तीन आँखों वाले ! **वर्षिष्ठाय**=(आपके) सबसे अधिक बूढ़े रूप को **नमः**=नमस्कार है। **च**=और **यविष्ठाय**=सबसे अधिक जवान रूप को **नमः**=नमस्कार है। **सर्वस्मै**=सर्वरूप (आप) को **नमः**=नमस्कार है **च**=और **तदिदमितिसर्वाय**=परोक्ष-अपरोक्ष सब तरह से अनिर्वचनीय आपके रूप को **नमः**=नमस्कार है।

[ इस में भगवान की अनिर्वचनीयता का वर्णन किया गया है। भगवान् ही संसार में सब रूपों से प्रकाशित हो रहे हैं और भगवान् ही इन सब से परे इन सब के अधिष्ठान रूप से भी प्रकाशित हो रहे हैं। ]

***बहुलरजसे विश्वोत्पत्तौ भवाय नमोनमः**
**प्रबलतमसे तत्संहारे हराय नमोनमः।**
**जनसुखकृते सत्वोद्रिक्तौ मृडाय नमोनमः**
**प्रमहसि पदे निस्त्रैगुण्ये शिवाय नमोनमः ॥३०॥**

( पदच्छेद स्पष्ट है )

( सान्वयार्थः )

**विश्वोत्पत्तौ**=संसार की उत्पत्ति के लिये **बहुलरजसे**=तमोगुण और सत्त्वगुण से अधिक हो गया है रजोगुण जिनका **भवाय**=उन भवमूर्ति ब्रह्मा जी को **नमोनमः**=बार बार नमस्कार है। **तत्संहारे**=संसार के करने के लिये **प्रबलतमसे**=सत्त्व और रजोगुणो से नहीं दब सके ऐसे तमोगुण वाले **हराय**=हरमूर्ति रुद्रजी को **नमोनमः**=बार बार नमस्कार है। **जनसुखकृते**=लोगों के सुख के लिए **सत्त्वोद्रिक्तौ**=रजोगुण और तमोगुण से सत्त्वगण के बढ जाने पर **मृडाय**=मृडरूप विष्णु जी को **नमोनमः**=बार बार नमस्कार है। **निस्त्रैगुण्ये**=

तीनों गुणों से अछूत **पदे**=पद की प्राप्ति के लिये **प्रमहसि**=माया से शून्य शुद्ध चैतन्य रूप **शिवाय**=सदाशिव आपको **नमोनमः**=बार बार नमस्कार है।

[ चतुर्थ श्लोक के "तिसृषु गुणाभिन्नासु तनुषु" की व्याख्या यहाँ की गयी। भगवान् शंकर ही गुण और गुणरहित के भेद से ब्रह्मादिक बने हैं। ]

❀ बहुल पाठभेद है।

**कृशपरिणति चेतः क्लेशवश्यं क्व चेदं**
**क्व च तव गुणसीमोल्लङ्घिनी शश्वदृद्धिः।**
**इति चकितममन्दीकृत्य मां भक्तिराधाद्**
**वरद चरणयोस्ते वाक्यपुष्पोपहारम् ॥३१॥**

( पदच्छेदः )

कृशपरिणति चेतः क्लेशवश्यम् क्व च इदम्
क्व च तव गुणसीमोल्लङ्घिनी शश्वत् ऋद्धिः।
इति चकितम् अमन्दीकृत्य माम् भक्तिः आधात्
वरद! चरणयोः ते वाक्यपुष्पोपहारम् ॥

( सान्वयार्थः )

**वरद!**=हे मोक्ष देनेवाले! **क्व**=कहाँ **च**=तो **इदम्**=यह ( मेरा ) **कृशपरिणति**=थोड़े से विषयों को जानने वाला **क्लेशवश्यम्**=हमेशा ही राग-द्वेषादि हजारों दोषों से भरा हुआ **चेतः**=मन **च**=और **क्व**=कहाँ **तव**=आपकी **गुणसीमोल्लंघिनी**=अनन्त गुणों वाली असीम **शश्वत्**=(और) हमेशा रहने वाली **ऋद्धिः**=महिमा और ऐश्वर्य **इति**=इससे **चकितम्**=डरे हुए **माम्**=मुझ को **अमन्दीकृत्य**=बल से स्तुति कराने में लगाकर **भक्तिः**=आपकी भक्ति ने **ते**=आपके **चरणयोः**=चरणों में **वाक्यपुष्पोपहारम्**'=वाक्य रूपी फूल की भेंट **आधात्**=चढ़ायी।

[ १—जैसे फूल अपने प्रेमी भौंरों को तो सुगन्ध और मधु दोनों ही देता है, परन्तु रास्ते जाने वालों को सुगन्ध तो दे ही देता है। वैसे ही यह स्तोत्र शिवभक्तों को श्रवणसुख और भोग एवं मोक्ष सभी देता है, परन्तु अभक्तों को भी श्रवणसुख तो देता ही है। इसीलिये फूल से तुलना की गई।

कुछ प्राचीन साम्प्रदायिक टीकाकारों के अनुसार महिम्नस्तोत्र यहीं सम्पूर्ण हो जाता है। इसके आगे फलबोधक वचन हैं। ]

**असितगिरिसमं स्यात्कज्जलं सिन्धुपात्रे**
**सुरतरुवरशाखा लेखनीं पत्रमुर्वी ।**
**लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालं ।**
**तदपि तव गुणानामीशं पारं न याति ।।३२।।**

( पदच्छेदः )

असितगिरिसमम् स्यात् कज्जल सिन्धुपात्रे
सुरतरुवरशाखा लेखनीं पत्रम् उर्वी ।
लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालम्
तत् अपि तव गुणानाम् ईश ! पारम् न याति ॥

( सान्वयार्थः )

**ईश !**=हे सबको अपने शासन में रखने वाले ! **यदि**=अगर **असितगिरिसमम्**=काले पहाड़ के जितनी **कज्जलम्**=स्याही **सिन्धुपात्रे**=समुद्र रूपी दवात में ( घोलकर ) **उर्वी**=समस्त पृथिवी रूप **पत्रम्**=कागज **स्यात्**=हो और उसपर, **शारदा**=स्वयं सरस्वती **सुरतरु-वरशाखा**=कल्पवृक्ष रूप **लेखनीं**=कलम को **गृहीत्वा**=लेकर **सर्वकालम्**=निरन्तर और काल की समाप्ति तक **लिखति**=लिखती रहे **तत्**=तो **अपि**=भी **तव**=आपके **गुणानाम्**=गुणों का **पारम्**=अन्त **न**=नहीं **याति**=आयेगा ।

[ भावार्थ यह है कि इतनी असम्भावित सामग्री इकट्ठी हो भी जावें तो भी महादेव के अनन्त गुणों का पार नहीं पावेंगे । ]

**असुरसुरमुनीन्द्रैरर्चितस्येन्दुमौले-**
**ग्रंथितगुणमहिम्नो निर्गुणस्येश्वरस्य ।**
**सकलगणवरिष्ठः* पुष्पदन्ताभिधानो**
**रुचिरमलघुवृत्तैः स्तोत्रमेतच्चकार ।।३३।।**

( पदच्छेदः )

असुरसुरमुनीन्द्रैः अर्चितस्य इन्दुमौलेः
ग्रथितगुणमहिम्नः निर्गुणस्य ईश्वरस्य ।
सकलगुणवरिष्ठः पुष्पदन्ताभिधानः
रुचिरम् अलघुवृत्तैः स्तोत्रम् एतत् चकार ॥

( सान्वयार्थः )

**सकलगणवरिष्ठः**=शंकर के सेवकों में सर्वश्रेष्ठ **पुष्पदन्ताभिधानः**=पुष्पदन्त नाम के गन्धर्व ने **असुरसुरमुनीन्द्रैः**=प्रमुख राक्षस, देवता और मुनियों द्वारा **अर्चितस्य**=पूजा किये हुए, **निर्गुणस्य**=सर्वगुणों से रहित, **ईश्वरस्य**=सर्व संसार के परम अधिनायक **इन्दुमौलेः**=भगवान् चन्द्रशेखर की **ग्रथितगुणमहिम्नः**=गुणों से गुम्फित महिमा वाले **एतत्**=इस **रुचिरम्**=मनोरम **स्तोत्रम्**=स्तोत्र को **अलघुवृत्तैः**=बड़े ( शिखरिणी ) छन्दों से युक्त **चकार**=बनाया ।

※ गुणवरिष्ठः पाठभेद है ।

**अहरहरनवद्यं धूर्जटेः स्तोत्रमेतत्**
**पठति परमभक्त्या शुद्धचित्तः पुमान् यः ।**
**स भवति शिवलोके रुद्रतुल्यस्तथाऽत्र**
**प्रचुरतरधनायुः पुत्रवान् कीर्तिमाँश्च ॥३४॥**

( पदच्छेदः )

अहरहः अनवद्यम् धूर्जटेः स्तोत्रम् एतत्
पठति परमभक्त्या शुद्धचित्तः पुमान् यः ।
सः भवति शिवलोके रुद्रतुल्यः तथा अत्र
प्रचुरतरधनायुः पुत्रवान् कीर्तिमान् च ॥

( सान्वयार्थः )

**यः**=जो **पुमान्**=मनुष्य **परमभक्त्या**=परा भक्ति से **शुद्धचित्तः**=मन को शुद्ध करके **धूर्जटेः**=त्रिलोकीनाथ शङ्कर के **एतत्**=इस **अनवद्यम्**=दोषरहित **स्तोत्रम्**=स्तोत्र को **अहरहः**=दिन प्रति दिन **पठति**=पढ़ता है, **सः**=वह **अत्र**=इस लोक में **प्रचुरतरधनायुः**=खूब धन और लम्बी आयु वाला **पुत्रवान्**=पुत्रादि कुटुम्ब वाला **च**=और **कीर्तिमान्**=यशवाला **तथा**=तथा **शिवलोके**=( मरने के बाद ) कैलास में **रुद्रतुल्यः**=सायुज्य मुक्ति प्राप्त करने वाला **भवति**=होता है ।

**दीक्षा दानं तपस्तीर्थस्नानं यागादिकाः क्रियाः ।**
**महिम्नस्तवपाठस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम् ॥३५॥**

( पदच्छेद स्पष्ट है )

( सान्वयार्थः )

**दीक्षा**=व्रत **दानम्**=धन का दान, **तपः**=शारीरिक तप, **तीर्थस्नानम्**=तीर्थ में स्नान, **यागादिकाः**=यज्ञ पूजा वगैरह सभी **क्रियाः**=क्रियाएँ **महिम्नस्तवपाठस्य**=महिम्न स्तोत्र पाठ की **षोडशीम्**=सोलहवीं **कलाम्**=कला के भी ( रुपये में एक आना ) **न अर्हन्ति**=योग्य नहीं है ।

**आसमाप्तमिदं स्तोत्रं सर्वमीश्वरवर्णनम् ।**
**अनौपम्यं मनोहारि पुण्यं गन्धर्वभाषितम् ॥३६॥**

( पदच्छेद स्पष्ट है )

**इदम्**=यह (उपस्थित) **अनौपम्यम्**=सभी स्तोत्रों से महान्, **मनोहारि**=मन को हरने वाला, **पुण्यम्**=पवित्र, **ईश्वरवर्णनम्**=ईश्वर की महिमा के वर्णन से युक्त **गन्धर्वभाषितम्**=गन्धर्व द्वारा कहा हुआ, **शिवम्**=कल्याणकारी **स्तोत्रम्**=स्तोत्र **आसमाप्तम्**=पूर्ण रूप से समाप्त हो गया ।

**महेशान्नापरो देवो महिम्नो नापरा स्तुतिः ।**
**अघोरान्नापरो मन्त्रो नास्ति तत्त्वं गुरोः परम् ॥३७॥**

( पदच्छेदः )

महेशात् न अपरः देवः महिम्नः न अपरा स्तुतिः ।
अघोरात् न अपरः मन्त्रः न अस्ति तत्त्वम् गुरोः परम् ॥

( सान्वयार्थः )

**महेशात्**=भगवान् महेश से **अपरः**=भिन्न **देवः**=कोई देवता **न**=नहीं है । **महिम्नः**=महिम्न से बढ़कर **अपरा**=दूसरा **स्तुतिः**=स्तोत्र **न**=नहीं है । **अघोरात्**=अघोर से बड़ा **अपरः**=कोई अन्य **मन्त्रः**=मन्त्र **न**=नहीं है । **गुरोः**=गुरु से **परम्**=श्रेष्ठ **तत्त्वम्**=कोई तत्त्व **न**=नहीं **अस्ति**=है ।

**कुसुमदशननामा सर्वगन्धर्वराजः**
***शिशुशशधरमौलेर्देवदेवस्य दासः ।**
**स खलु निजमहिम्नो भ्रष्ट एवास्य रोषात्**
**स्तवनमिदमकार्षीद् दिव्यदिव्यं महिम्नः ॥३८॥**

( पदच्छेद स्पष्ट है )

( सान्वयार्थः )

**सः**=उस प्रसिद्ध **कुसुमदशननामा**=पुष्पदन्त नाम वाले **सर्वगन्धर्वराजः**=सब गन्धर्वों के राजा ने, **शिशुशशधरमौलेः**=द्वितीया के चन्द्रमा को

**हीनम्** = मात्रा न बोली **भवेत्** = हो **तत्** = वह **सर्वम्** = सब **क्षम्यताम्** = क्षमा करिये। **परमेश्वर** ! = हे शङ्कर ! **प्रसीद** = ( मेरे ऊपर ) प्रसन्न हों।

हरिःॐ

**पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥**

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः

॥ इति श्री पुष्पदन्ताचार्यविरचितं शिवमहिम्नस्तोत्रं सम्पूर्णम् ॥

•

ॐ महादेव शिव शङ्कर शम्भो उमाकान्त हर त्रिपुरारे।
मृत्युञ्जय वृषभध्वज शूलिन् गङ्गाधर मृड मदनारे ॥
हर शिव शङ्कर गौरीशं वन्दे गङ्गाधरमीशम्।
रुद्रं पशुपतिमीशानं कलये काशीपुरिनाथम् ॥
जय शम्भो जय शम्भो शिव गौरीशङ्कर जय शम्भो।
जय शम्भो जय शम्भो शिव गौरीशंकर जय शम्भो ॥

•

शरणं मे भवः शंभुः शरणं गिरिजा शिवा।
शरण श्रीगुरोः पादं शरणं नान्यदेव हि ॥

•

# * कैवल्योपनिषद् *

**ॐ नमः ।। अथाश्वलायनो भगवन्तं परमेष्ठिनं परिसमेत्योवाच ।।**

( अन्वयार्थः )

ॐ = ॐ कार के लिये, **नमः** = नमस्कार है । **अथ** = उसके बाद अर्थात् चारों साधनों से सम्पन्न होकर, **आश्वलायनः** = महर्षि आश्वलायन, **भगवन्तं** = भग नाम वाली उन छओं वस्तुओं से युक्त, **परमेष्ठिनं** = ब्रह्मा को **परिसमेत्य** = विधि पूर्वक प्राप्त करके **उवाच** = बोला ।

( भावार्थः )

नित्य और अनित्य वस्तु की पहचान एवं स्वर्ग और संसार के भोगों से वैराग्य और शम-दम-उपरति-तितिक्षा-समाधान और श्रद्धा तथा मोक्ष की इच्छा, इन चारों साधनों से युक्त हो जाने के बाद देश, काल और अपनी योग्यता के अनुसार वे महर्षि आश्वलायन फल, फूल तथा समिधा आदि भेंट अथवा पूजा की सामग्री लेकर ब्रह्माजी के पास पहुँचे और नम्रता पूर्वक प्रणाम करके ब्रह्मविद्या की श्रेष्ठता और सूक्ष्मता के द्वारा प्रश्न के प्रयोजन और हेतु को सूचित करते हुए पूछा :—

**अधीहि भगवो ब्रह्मविद्यां वरिष्ठां सदा सद्भिः सेव्यमानां निगूढां ।**
**यथाऽचिरात् सर्वपापं व्यपोह्य परात्परं पुरुषं याति विद्वान् ।।१।।**

( अन्वयार्थः )

**भगवः**—हे भगवान् ! **वरिष्ठां** = श्रेष्ठ अतएव **सदा** = सर्वदा **सद्भिः** = सज्जनों से **सेव्यमानां** = सेवित किन्तु **निगूढां** = अतिगूढ़ उस **ब्रह्मविद्यां** = ब्रह्म को बताने वाली विद्या का **अधीहि** = उपदेश करो **यथा** = जिससे **विद्वान्** = विचारवान् **अचिरात्** = शीघ्र **सर्वपापं** = सब तरह के पापों को **व्यपोह्य** = दूर करके **परात्परं** = सर्वोत्तम **पुरुषं** = ब्रह्म को **याति** = प्राप्त होता है ।

( भावार्थः )

हे आचार्यचरण ! इस वक्त आप हमारे हित के लिये उस ब्रह्मज्ञान का उपदेश दें ! जो कि बहुत ही सूक्ष्म और श्रेष्ठ है, अतएव बड़े बड़े महर्षि जिसका हमेशा मनन किया करते हैं, तथैव जिसके द्वारा ज्ञानी बहुत शीघ्र ही सब पापों

को अर्थात् संस्कारादि कार्य समेत मूल अविद्या को नष्ट करके उस विशुद्ध ब्रह्म को प्राप्त कर लेता है। यह सुनकर ब्रह्माजी ने पूछने वाले उस ब्रह्मज्ञान के अधिकारी आश्वलायन को क्या उत्तर दिया, इस बात को भगवती श्रुति सूचित करती है :—

**तस्मै स होवाच पितामहश्च श्रद्धाभक्तिध्यानयोगादवैहि ।।२।।**

( अन्वयार्थः )

**सः** = वह, **पितामहः** = जगत् के पितामह ब्रह्मा, **च** = भी, **तस्मै** = उस आश्वलायन को **उवाच** = बोले, **श्रद्धाभक्तिध्यानयोगात्** = श्रद्धा, भक्ति और ध्यान योग से **अवैहि** = जानो।

( भावार्थः )

ब्रह्मविद्या का विषय जो ब्रह्म है, वह मन और वाणी दोनों का अविषय अर्थात् दोनों में से किसी से भी उसका निरूपण नहीं हो सकता। अतः उस ब्रह्मविद्या को शीघ्र ही और साक्षात् समझा देना बड़ा कठिन है, इसलिये तुम 'श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानम्,' 'भक्त्या मामभिजानाति,' 'ध्यानेनात्मनि पश्यन्ति,' इत्यादि वाक्यों में बतलाये हुए श्रद्धा, भक्ति और ध्यान से जानने का प्रयत्न करो। फलतः श्रद्धा, भक्ति और ध्यान से उत्पन्न होने वाली वस्तु को ही तुम ब्रह्म विद्या समझो; यह उत्तर दिया।

**न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैकेऽमृतत्वमानशुः ।**

( अन्वयार्थः )

**एके** = कुछ एक महर्षियों ने **त्यागेन** = त्याग से **अमृतत्वं** = अमरता अर्थात् मोक्ष को **आनशुः** = प्राप्त किया है, **न कर्मणा** = कर्म से नहीं, **न प्रजया** = प्रजा से नहीं, **न धनेन** = धन से नहीं।

( भावार्थः )

किन्तु कुछ महर्षियों ने कर्म, प्रजा और धन से नहीं, प्रत्युत कर्म, प्रजा और धन के त्याग से ही उस विशुद्ध ब्रह्म को प्राप्त किया है। अर्थात् श्रद्धा, भक्ति आदि पूर्वोक्त साधनों के समान ही त्याग ( सविधि संन्यास ) से भी ईश्वर की प्राप्ति होती है।

**परेण नाकं निहितं गुहायां विभ्राजते यद्यतयोविशन्ति ।।३।।**

( अन्वयार्थः )

**यतयः** = प्रयत्नपूर्वक श्रद्धा, भक्ति और भगवान् के ध्यान का अनुष्ठान करने वाले पुरुष **यत्** = जिसमें **विशन्ति** = प्रवेश करते हैं, **परेण** = वह सर्वोत्तम

**नाकं** = आनन्द **गुहायां** = विशुद्ध बुद्धि रूपी गुफा में **निहितं** = स्थित होकर **विभ्राजते** = स्वयं प्रकाशित होता है।

( भावार्थः )

यति लोग जिस परमानन्द में प्रवेश करते हैं, वह प्राणीमात्र की बुद्धि में स्वयमेव प्रकाशित हो रहा है। वास्तव में तो श्रद्धादि साधनों से ब्रह्म की प्राप्ति के लिये प्रयत्न करने वालों की बुद्धि में ईश्वर की प्रेरणा से वह ब्रह्मज्ञान स्वयं ही प्रकाशित हो उठता है, जिसे कि त्यागी लोग प्राप्त करते हैं। यही अर्थ शुद्ध और संगत है। अथवा दुःख और दुःखदायक वस्तुओं से व्यथित होकर विचारशील व्यक्ति ज्ञानमार्ग में सिर्फ इसीलिये प्रवेश करता है कि वहाँ पर प्रयुक्त किसी भी दुःख का भान नहीं होता। इन दोनों अर्थों की प्रामाणिकता— 'ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते', 'यत्र स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते', इन वाक्यों से क्रमशः स्पष्ट सिद्ध है।

यह बतलाकर अब त्याग नाम के दूसरे उपाय के अनुष्ठान से कहाँ और कैसे उस ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति होती है, इस बात को बतलाने के लिये नीचे के मन्त्र को पढ़ रहे हैं :—

**वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद्यतयः शुद्धसत्त्वाः।**
**ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले परामृतात् परिमुच्यन्ति सर्वे ॥४॥**

( अन्वयार्थः )

**च** = और **ये** = जो **संन्यासयोगात्** = संन्यास नामक दूसरे साधन से **शुद्धसत्वाः** = शुद्ध अन्तःकरण वाले **वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः** = वेदान्त के ज्ञान से निश्चित अर्थ वाले **यतयः** = प्रयत्नशील **ते** = वे **सर्वे** = सब **परान्तकाले** = प्रलय के समय **ब्रह्मलोकेषु** = ब्रह्मा के लोक में **परामृतात्** = ब्रह्म के उपदेश से उत्पन्न होने वाले ब्रह्मज्ञान से **परिमुच्यन्ति** = एकदम मुक्त हो जाते हैं।

( भावार्थः )

संन्यास से अन्तःकरण को शुद्ध करके वेदान्त ( उपनिषत् ) के श्रवणादि जन्य ज्ञान से परमानन्दस्वरूप मोक्षात्मक अपने अर्थ (प्रयोजन) को निश्चय करने वाले पुरुष, ज्ञान की अदृढ़ता से स्थूल शरीर के छूटने पर ब्रह्मलोक में जाकर ब्रह्मा के उपदेश से ब्रह्मविद्या को प्राप्त करके संस्कारादि कार्यों के साथ साथ मूल अविद्या से सर्वदा के लिये मुक्त हो जाते हैं।

**विविक्तदेशे च सुखासनस्थः शुचिः समग्रीवशिरः शरीर।**
**अत्याश्रमस्थः सकलेन्द्रियाणि निरुध्य भक्त्या स्वगुरुं प्रणम्य ।।५।।**

( अन्वयार्थः )

**अत्याश्रमस्थः** = संन्यास नामक चतुर्थ आश्रम में रहने वाला **च** = भी **शुचिः** = शरीर और अन्तःकरण इन दोनों को शुद्ध करके **विविक्तदेशे** = एकान्त और शान्त स्थान में **सुखासनस्थः** = सुखपूर्वक कुशादि के आसन पर बैठकर **समग्रीवशिरः शरीरः** = ग्रीवा और सिर आदि अङ्गों को सीधा रखकर **सकलेन्द्रियाणि** = सब इन्द्रियों को **निरुध्य** = रोक कर **भक्त्या** = पूर्ण प्रेम के साथ **स्वगुरुं** = उपदेश देने वाले अपने गुरुदेव को **प्रणम्य** = प्रणाम करके ....

( भावार्थः )

सर्वोत्तम संन्यास आश्रम में रह कर पवित्रता के साथ किसी एकान्त स्थान में सात्विक आसन से बैठकर ज्ञान और कर्म दोनों ही जनक इन्द्रियों को रोक कर श्रद्धा से श्रीगुरुदेव को प्रणाम करके साकार या निराकार का ध्यान करना चाहिये। अर्थात् संन्यास नामक दूसरे साधन का श्रद्धा-भक्ति-ध्यानात्मक प्रथम साधन सहायक है।

**हृत्पुण्डरीकं विरजं विशुद्धं विचिन्त्य मध्ये विशदं विशोकं**
**अचिन्त्यमव्यक्तमनन्तरूपं शिवं प्रशान्तममृतं ब्रह्मयोनिम्।**
**तमादिमध्यान्तविहीनमेकं विभुं चिदानन्दमरूपमद्भुतं**
**उमासहायं परमेश्वरं प्रभुं त्रिलोचनं नीलकण्ठं प्रशान्तम् ।।६।।**

( अन्वयार्थः )

**हृत्पुण्डरीकं** = हृदय रूप कमल को **विरजं** = रागादि से रहित **विशुद्धं** = पापपुण्यादि से शून्य **विशदं** = अतएव निर्मल **विचिन्त्य** = समझ कर **मध्ये** = उसके मध्य में **एकं** = अद्वितीय **विशोकं** = शोक से रहित **अव्यक्तं** = अति सूक्ष्म **अचिन्त्य** = अचिन्तनीय **अनन्त-रूपं** = असंख्य नाम और रूप वाले **शिवं** = कल्याण-स्वरूप **प्रशान्तं** = क्रियारहित **ब्रह्मयोनिं** = तथापि ब्रह्मा को भी उत्पन्न करने वाले **अद्भुतं** = अतएव विलक्षण **आदिमध्यान्तविहीनं** = उत्पत्ति, स्थिति और मरण से रहित अर्थात् देश-काल-वस्तु-परिच्छेद से रहित **विभुं** = व्यापक **तं** = उस अनिर्वचनीय निराकार **अमृतं** = अविनाशी ब्रह्म को **चिदानन्दरूपं** = स्वय प्रकाशमान् सर्वोत्तम आनन्द रूप **उमासहायं** = आदि शक्ति श्री पार्वती की सहायता से युक्त **प्रभुं** = अतएव समर्थ **परमेश्वरं** = सबके ईश्वर **प्रशांतं** = प्रसन्न मुखवाले **त्रिलोचनं** = तीन नेत्रवाले **नीलकण्ठं** = भगवान् नीलकण्ठ को....

**ध्यात्वा मुनिर्गच्छति भूतयोनिं समस्तसाक्षिं तमसः परस्तात् ।।७।।**

**स ब्रह्मा स शिवः सेन्द्रः सोऽक्षरः परमः स्वराट् ।**

( अन्वयार्थः )

**मुनिः** = महर्षि **ध्यात्वा** = पहिले बतलाये हुए किसी भी ध्यान को करके **तमसः परस्तात्** = अविद्या से रहित **समस्तसाक्षि** = सर्व के साक्षी **भूतयोनिं** = आकाशादि भूत वस्तुओं की उत्पत्ति में कारण भूतब्रह्म को, **सः** = वह **परमः** = सबसे श्रेष्ठ **स्वराट्** = स्वयंप्रकाशमान् परमात्मा **अक्षरः** = अविनाशी है, **सः** = वही **गच्छति** = प्राप्त करता है। अर्थात् अविद्योपहित दशा में जो सांसारिक व्यवहारों को कर्ता, धर्ता है, वह वास्तव में अविद्या से रहित ही है; अतः वह न तो कर्ता है और न भोक्ता ही है, इस तरह के ज्ञान को प्राप्त कर लेता है। **सः** = वही **ब्रह्मा** = दक्षादि को उत्पन्न करने वाला है, **सः** = वही **शिवः** = पार्वतीपति शंकर है, **सः** = वही **इन्द्रः** = देवताओं का राजा है।

( भावार्थः )

पहिले बतलाई हुई रीति से किसी एकान्त और शान्त स्थान में शान्ति से बैठ कर, अशान्ति पैदा करने वाली इन्द्रियों को समेट कर ब्रह्मविद्या के विद्यार्थी को अर्थात् मोक्ष चाहने वाले को परमेश्वर का ध्यान करना चाहिये। उस परमेश्वर का ध्यान निराकार और साकार इन दोनों प्रकारों से हो सकता है। निराकार रूपसे ध्यान करने वालों को उस विशुद्ध ब्रह्म को आदि-अन्तरहित और सम्पूर्ण संसार का विवर्तोपादान समझना चाहिये। और साकारोपासकों को शुद्ध, शान्त, समर्थ और सुन्दर समझ कर उसका ध्यान करना चाहिये।

**स एव विष्णुः सः प्राणः सः कालाग्निः स चन्द्रमाः ।।८।।**

**स एव सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यं सनातनं**

**ज्ञात्वा तं मृत्युमत्येति नान्यः पन्था विमुक्तये ।।९।।**

( अन्वयार्थः )

**स एव** = और वही **विष्णुः** = लक्ष्मीपति विष्णु है, सः = वही **प्राणः** = शरीर के अन्दर रहकर सहायता पहुँचाने वाला प्राणवायु है, **सः** = वही **कालाग्नि** = काल रूपी अग्नि है, **स चन्द्रमाः** = वही चन्द्रमा है। **यद् भूतं** = जो गया है **यत् च** = और जो **भाव्यं** = होने वाला है, **सर्वं** = सब **स एव** = वही है। इस प्रकार **सनातनं** = प्राचीन और पवित्र **तं** = उस परमात्मा को **ज्ञात्वा** =

जान कर **मृत्युं** = जन्म-मरण रूपी संसार को **अत्येति** = पार करता है। **विमुक्तये** = कैवल्य मुक्ति के लिये **अन्यः** = और **पन्था** = मार्ग **न** = नहीं **विद्यते** = है।

( भावार्थः )

'सर्वं ब्रह्ममयं जगत्' इस वाक्य के अनुसार जो कुछ भी जगत् में है, सब ब्रह्म ही है, अर्थात् ब्रह्म को छोड़कर जगत् कोई चीज ही नहीं है, इत्याकारक दृढ़ निश्चय के बिना कभी मोक्ष हो ही नहीं सकता।

**सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।**
**संपश्यन् ब्रह्म परमं याति नान्येन हेतुना ॥१०॥**

( अन्वयार्थः )

**आत्मानं** = आत्मा को **सर्वभूतस्य** = चल और अचल सभी वस्तुओं में **च** = और **सर्वभूतानि** = पूर्वोक्त सब वस्तुओं को **आत्मनि** = आत्मा में **संपश्यन्** = निःसन्देह रूप से देखने से ही **परमं** = अविद्यादि दोष से रहित **ब्रह्म** = परमात्मा को **याति** = प्राप्त होता है, **अन्येन** = दूसरे **हेतुना** = हेतु से **न** = नहीं।

( भावार्थः )

पहिले के मन्त्रों से कारणमुखेन ब्रह्म-विद्या का निरूपण करके इस मन्त्र में साक्षात् उस ब्रह्मविद्या का वर्णन करते हैं। अर्थात् शास्त्रों में उसी को ब्रह्म-विद्या बतलाया है, जिससे उस ब्रह्म का साक्षात्कार हो जाता है, अतः संसार की सम्पूर्ण वस्तुओं में आत्मा ( ब्रह्म ) को और उपर्युक्त सब वस्तुओं को उस एक और व्यापक आत्मा में देखने का ही नाम है ब्रह्मविद्या, क्योंकि इसी से उस ब्रह्म की प्राप्ति होती है; अन्य किसी उपाय से नहीं।

ब्रह्म-प्राप्ति के विरोधी उस अविद्यारूपी बन्धन के रहते हुए इस ज्ञान से भी ब्रह्मप्राप्ति कैसे होगी, इस सन्देह का समाधान करते हैं :—

**आत्मानमरणिं कृत्वा प्रणवं चोत्तरारणिम्।**
**ज्ञाननिर्मंथनाभ्यासात्पाशं दहति पण्डितः ॥११॥**

( अन्वयार्थः )

**पण्डितः** = सब वस्तुओं में ब्रह्म को और ब्रह्म में सब वस्तुओं को ठीक-ठीक समझने वाला मनुष्य **आत्मानं** = अन्तःकरण को **अरणिं** = घिसने से अग्नि

पैदा करने वाली नीचे की लकड़ी **च** = और **प्रणवं** = ओंकार को **उत्तरारणिं** = ऊपर की लकड़ी **कृत्वा** = बनाकर **ज्ञाननिर्मथनाभ्यासात्** = ऊपर कहे हुए ज्ञान रूपी मंथन का वारंवार अभ्यास करने से **पाशं** = उस अविद्या रूपी बन्धन को **दहति** = जला डालता है।

( भावार्थः )

किसी शान्त और एकान्त स्थान में शान्ति से बैठकर, इन्द्रियों को अपने वश में करके सुबह और शाम ओंकार का मानसिक जप करते हुए उपर्युक्त 'सभी में ब्रह्म है और ब्रह्म में ही सब है, अर्थात् संपूर्ण जगत् और मैं चिन्मात्र ब्रह्मस्वरूप ही हूँ' इस प्रकार मनन करते-करते कुछ ही दिनों में अविद्या रूपी बन्धन का अस्तित्व ही नष्ट हो जाता है। इसलिये पूर्वोक्त ज्ञान से ब्रह्म की प्राप्ति होने में कोई भी सन्देह नहीं।

**स एव मायापरिमोहितात्मा शरीरमास्थाय करोति सर्वम् ।**
**स्त्रियन्नपानादिविचित्रभोगैः स एव जाग्रत्परितृप्तिमेति ॥१२॥**

( अन्वयार्थः )

**सः** = वह **एव** = ही **मायापरिमोहितात्मा** = आवरण और विक्षेप नाम की दो शक्तियों से युक्त उस अज्ञान के अधीन होकर **शरीरं** = मनुष्यादि शरीर को **आस्थाय** = 'मैं मनुष्य हूँ' इस प्रकार अभिमान रूप से स्वीकार करके **सर्वं** = संसार के सर्व व्यापार का **करोति** = करता है, **सः** = वह **एव** = ही **जाग्रत्** = जाग्रत् अवस्था में **स्त्रियन्नपानादिविचित्रभोगैः** = स्त्री, पुत्र, अन्न और पान आदि नाना प्रकार के विषयों से **परितृप्ति** = संतोष को **एति** = प्राप्त करता है।

( भावार्थः )

वही परब्रह्म अविद्यावशात् जीव रूप से इस सारे संसार के व्यवहारों को करता है अतएव वही मनुष्यादि शरीरों में रह कर जाग्रत्काल में नाना प्रकार के सांसारिक भोगों का अनुभव करता है।

अतः जीवात्मा और परमात्मा एक ही है, भिन्न नहीं।

**स्वप्ने स जीवः सुखदुःखभोक्ता स्वमायया कल्पितविश्वलोके ।**
**सुषुप्तिकाले सकले विलीने तमोभिभूतः सुखरूपमेति ॥१३॥**

( अन्वयार्थः )

**स्वप्ने**=स्वप्न की अवस्था में **स्वमायया**=अपने अज्ञान या अन्यथा ज्ञान से **कल्पितविश्वलोके**=वासना रूपी विश्व में शत्रु-मित्रादि सुख और दुःख के साधनों की कल्पना करके **सुखदुःखभोक्ता**=सुख-दुःख को भोगने वाला **सः**= वही **जीवः**=जीवात्मा **सकले**=सबके **विलीने**=लीन हो जाने पर **सुषुप्ति-काले**=सुषुप्ति काल में **तमोभिभूतः**=अज्ञानरूपी अन्धकार से अभिभूत होकर **सुखरूपं**=सुखस्वरूप उस परमात्मा को अर्थात् अपने शुद्धरूप को **एति**=प्राप्त हो जाता है।

( भावार्थः )

स्वप्नावस्था में प्रातिभासिक वस्तुओं से सुखी और दुःखी होने वाला जीव सुषुप्ति काल में अज्ञान की अधिकता से परमानन्दरूप को प्राप्त हो जाता है।

**पुनश्च जन्मान्तरकर्मयोगात् स एव जीवः स्वपिति प्रबुद्धः ।**
**पुरत्रये क्रीडति यश्च जीवस्ततस्तु जातं सकलं विचित्रम् ।।**

( अन्वयार्थः )

**जन्मान्तरकर्मयोगात्**=जन्मान्तर में किये हुए शुभ और अशुभ कर्मों के संयोग से **प्रबुद्धः**=जाग कर **सः**=वह **एव**=ही **जीवः**=जीवात्मा **पुनः**=फिर **स्वपिति**=सोता है **च**=और **यः**=जो **जीवः**=जीव इस तरह **पुरत्रये**=जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं में स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीर के द्वारा **क्रीडति**=क्रीड़ा करता है, **ततः**=उससे **तु**=ही **सकलं**=सम्पूर्ण **विचित्रं**=यह विशाल विश्व **जातं**=उत्पन्न हुआ है।

( भावार्थः )

जाग्रत् अवस्था में स्थूल शरीर में रहकर स्त्री-पुत्रादि व्यावहारिक वस्तुओं से, स्वप्नावस्था में रहकर प्रातिभासिक पदार्थों से एवं सुषुप्त्यवस्था में कारणशरीर के द्वारा सुख का अनुभव करते हुए बार बार इन शरीरों में भ्रमण करने वाले जीवात्मा से ही सारे संसार की उत्पत्ति होती है; इससे जीव ब्रह्मरूप ही है।

**आधारमानन्दमखण्डबोधं यस्मिन् लयं याति पुरत्रयं च ।।१४।।**

( अन्वयार्थः )

**च**=और **यस्मिन्**=जिसमें **पुरत्रयं**=प्रथम कहे हुए तीनों शरीर **लयं**=नाश को **याति**=प्राप्त होते हैं, **अखण्डबोधं**=वह सर्वदा स्वयमेव प्रकाशित होने वाला **आनन्दं**=आनन्दस्वरूप परमात्मा ही **आधारं**=इस समस्त संसार का आश्रय या अधिष्ठान है।

( भावार्थः )

यह सब जगत् उस आत्मा से ही उत्पन्न होता है और अन्त में उसी में लीन भी हो जाता है। तथापि अधिष्ठानभूत ब्रह्म में किसी भी प्रकार का विकार पैदा नहीं होता अर्थात् वह हमेशा एक रूप से ही विद्यमान रहता है। जिस तरह सीप और रस्सी आदि वस्तुओं में से चाँदी और साँप आदि अनेक वस्तुओं की अज्ञानवश उत्पत्ति होती है और बाद में सीप और रस्सी का ज्ञान हो जाने पर वे चाँदी और सर्पादि सभी चीजें उस सीप और रस्सी आदि में ही लीन हो जाती हैं। ठीक उसी तरह यह स्त्री, पुत्र, शत्रुमित्रात्मक सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म के अज्ञान से उत्पन्न होता है और उसी ब्रह्म के ज्ञान से उसी में लीन भी हो जाता है।

**एतस्माज्जायते प्राणः मनः सर्वेन्द्रियाणि च।**
**खं वायुर्ज्योतिरापश्च पृथिवी विश्वस्य धारिणी ॥१५॥**

( अन्वयार्थः )

**एतस्मात्**=इस ब्रह्म से अभिन्न जीवात्मा से **प्राणः**=शरीर के भीतर रह कर सहायता पहुँचाने वाला पवन, **मनः**=संकल्पादि का साधन अन्तःकरण, **खं**=आकाश, **वायुः**=हवा, **ज्योतिः**=अग्नि आदि **च**=और **विश्वस्य**=सब वस्तुओं को **धारिणी**=धारण करने वाली **पृथिवी**=भूमि **जायते**=उत्पन्न होती है **च**=और इसी से **सर्वेन्द्रियाणि**=सभी इन्द्रियाँ (ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रियाँ) **जायन्ते**=उत्पन्न होती हैं।

( भावार्थः )

अर्थात् संसार के व्यवहार के जितने भी साधन हैं, सब एक उस आत्मा से ही उत्पन्न होते हैं।

**यत्परं ब्रह्म सर्वात्मा विश्वस्यायतनं महत्।**
**सूक्ष्मात् सूक्ष्मतरं नित्यं तत्त्वमेव त्वमेव तत् ॥१६॥**

( अन्वयार्थः )

**यत्** = जो **विश्वस्य** = विश्व का **आयतनं** = आधार **महत्** = बहुत बड़ा अथवा मोटे से भी मोटा, **सूक्ष्मात्** = सूक्ष्म से भी **सूक्ष्मतरं** = अत्यन्त सूक्ष्म **नित्यं** = नाशरहित **सर्वात्मा** = सर्व वस्तुरूप **परं** = पर **ब्रह्म** = ब्रह्म है, **तत्** = वह **त्वं** = तू **एव** = ही है अथवा **तत्** = वह **एव** = ही **त्वं** = तू है।

( भावार्थः )

जीव और ब्रह्म में जरा भी भेद नहीं है। यहाँ यह शंका हो सकती है कि जीव में सुख-दुःखादि की प्रतीति होती है और ब्रह्म इन सबसे रहित है, फिर दोनों की एकता किस तरह संगत हो सकती है ? किन्तु जिस तरह रजत के प्रतीतिकाल की शुक्ति और उसके पहिले की शुक्ति दोनों एक ही हैं, ठीक उसी तरह जीवात्मा अर्थात् सुखादि प्रतीति-काल का आत्मा और परमात्मा अर्थात् उससे पहिले का आत्मा, दोनों एक ही हैं।

**जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यादि प्रपञ्चं यत् प्रकाशते**
**तद्ब्रह्माहमिति ज्ञात्वा सर्वबन्धैः प्रमुच्यते ॥१७॥**

( अन्वयार्थः )

**यत्** = जो **ब्रह्म** = परमात्मा **जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यादि प्रपंचं** = जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति तथा विश्व और विराट आदि प्रपंचों को **प्रकाशते** = प्रकाशित करता है, **तत्** = वह **अहं** = मैं ही हूँ **इति** = इस तरह **ज्ञात्वा** = जान कर **सर्वबन्धैः** = सब बन्धनों से **प्रमुच्यते** = एक दम छूट जाता है।

( भावार्थः )

सम्पूर्ण विश्व को प्रकाशित करने वाला ब्रह्म मैं ही हूँ। राग द्वेषादिक मेरे नहीं, किन्तु अन्तःकरण के धर्म हैं, यह समझ लेने पर सभी बन्धनों की निवृत्ति हो जाती है।

**त्रिषु धामसु यद्भोग्यं भोक्ता भोगश्च यद्भवेत् ।**
**तेभ्यो विलक्षणः साक्षी चिन्मात्रोऽहं सदा शिवः ॥१८॥**

( अन्वयार्थः )

**त्रिषु** = तीनों **धामसु** = जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति में अथवा लोकों में **यत्** = जो **भोग्यं** = भोगने योग्य वस्तु अर्थात् सुख अथवा दुःख का साधन, **भोक्ता** = भोगने वाला, सुखी और दुःखी होने वाला चिदाभास **च** = और **भोगः** =

सुख अथवा दुःख का अनुभव **यत्** = जो कुछ भी **भवेत्** = है या हो सकता है **तेभ्यः** = उन सब से **अहं** = मैं **विलक्षणः** = विचित्र या भिन्न **चिन्मात्रः** = शुद्ध ज्ञानस्वरूप **सदा** = सर्वदा **शिवः** = कल्याणमय **साक्षी** = सब का द्रष्टा हूँ।

( भावार्थः )

इस अज्ञानमय, दुःखस्वरूप जड़ जगत् से जीवात्मा एकदम विलक्षण है, क्योंकि वह ज्ञानमय और सुखस्वरूप तथा शुद्ध चेतन है। अतः वह ब्रह्म ही है, भिन्न नहीं।

ब्रह्म से जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय होता है, अतः जीव ब्रह्म से भिन्न है, यह भी नहीं कह सकते, क्योंकि :—

**मय्येव सकलं जातं मयि सर्वं प्रतिष्ठितं।**
**मयि सर्वं लयं याति तद्ब्रह्माद्वयमस्म्यहम् ॥१९॥**

( अन्वयार्थः )

**मयि** = मुझ **आत्मा** = में **एव** = ही **सकलं** = यह सब दृश्य जगत् **जातं** = कल्पित हुआ है **मयि** = और मुझ आत्मा में ही **सर्वं** = सब **प्रतिष्ठितं** = स्थित भी है **मयि** = और मुझ आत्मा में ही **सर्वं** = संसार **लयं** = लय को भी **याति** = प्राप्त होता है, **तत्** = इसीलिये **अहं** = मैं जीवात्मा **अद्वयं** = अद्वितीय **ब्रह्म** = ब्रह्म ही **अस्मि** = हूँ।

( भावार्थः )

'मय्येवेति' अर्थात् 'एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः' इत्यादि वेदमन्त्रों पर दृष्टि रखकर ठीक ठीक विचार करने से इस जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय यह तीनों एक मुझ आत्मा से ही सिद्ध होते हैं. अतः वह अद्वितीय ब्रह्म मैं ही हूँ। 'अयमात्मा ब्रह्म' इस आचार्योपदेश का भी यही और इसी तरह तात्पर्य है।

**अणोरणीयानहमेव तद्वन्महानहं विश्वमिदं विचित्रम्।**
**पुरातनोऽहं पुरुषोऽहमीशो हिरण्मयोऽहं शिवरूपमस्मि ॥२०॥**

( अन्वयार्थः )

**अणोः अणीयान्** = अणु से भी अणु **अहं एव** = मैं ही हूँ **तद्वत्** = उसी तरह अर्थात् बड़े से भी **महान्** = बड़ा **अहं** = मैं ही हूँ, **पुरातनः पुरुषः** = प्राचीन पुरुष

**अहं** = मैं ही हूँ, **हिरण्मयः ईशः** = ज्ञानमय ईश्वर **अहं** = मैं ही हूँ, **शिवरूपं** = कल्याण-स्वरूप **अहं** = मैं ही **अस्मि** = हूँ, **इदं** = यह **विश्वं** = संसार **विचित्रम्** = मुझसे विलक्षण अतः भिन्न हैं।

( भावार्थः )

सूक्ष्म से भी सूक्ष्म एवं स्थूल से भी स्थूल तथा सनातन होने के कारण मैं ही आनन्द स्वरूप ब्रह्म हूँ, क्योंकि यह संसार मेरे से विचित्र है।

**अपाणिपादोऽहमचिन्त्यशक्तिः पश्याम्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः।**
**अहं विजानामि विविक्तरूपः न चास्ति वेत्ता मम चित्सदाहम् ॥२१**

( अन्वयार्थः )

**अपाणिपादः** = बिना हाथ और पैर का, **अचिन्त्यशक्तिः** = अमित और अचिन्त्य शक्तिशाली **सः** = वह वेदप्रतिपाद्य **विविक्तरूपः** = रूपरहित विशुद्ध ब्रह्म **अहं** = मैं ही हूँ, क्योंकि **अचक्षुः** = आँखों के बिना **अहं** = मैं **पश्यामि** = देखता हूँ, **अकर्णः** = विना कानों का **अहं** = मैं **शृणोमि** = सुनता हूँ, **सदा** = नित्य **चित्** = ज्ञानस्वरूप **अहं** = मैं **विजानामि** = जानता हूँ, अर्थात् सबका जानने वाला हूँ **च** = और **मम** = मेरा **वेत्ता** = जानने वाला **न** = नहीं **अस्ति** = है।

( भावार्थः )

निर्गुण और निर्विकार तथा नित्यज्ञान रूप से जिस विशुद्ध ब्रह्म का वेदों मे प्रतिपादन किया गया है; वह 'अहं' इस प्रतीति का विषयीभूत यह जीवात्मा ही है, क्योंकि उपरोक्त सभी बातें इसमें हैं।

**वेदैरनेकैरहमेव वेद्यो वेदान्तकृद्वेदविदेव चाहम् ॥**

( अन्वयार्थः )

**अनेकैः** = अनेक **वेदैः** = वेदों से **वेद्यः** = जानने योग्य **अहं** = मैं **एव** = ही **च** = और **वेदविद्** = वेदों का जानने वाला, **वेदान्तकृत्** = ब्रह्मसूत्रों की रचना करने वाला (वेदव्यास) भी **अहं** = मैं **एव** = ही हूँ।

**न पुण्यपापे मम नास्ति नाशो न जन्म देहेन्द्रियबुद्धिरस्ति ॥२२**
**न भूमिरापो मम वह्निरस्ति न चानिलो मेस्ति न चाम्बरं च ॥**

( अन्वयार्थः )

**पुण्यपापे**=पुण्य और पाप **मम**=मेरे **न**=नहीं है, अतः **जन्म**=उत्पत्ति **न**=नहीं **अस्ति**=है, **नाशः**=अतएव नाश **च**=भी **न**=नहीं **अस्ति**=है, **भूमिः**=जमीन, **आपः**=जल भी **मम**=मेरे **न**=नहीं है, **वह्निः**=अग्नि, **अनिल**=पवन **न**=नहीं है **च**=और **अम्बरं**=आकाश भी **न**=नहीं है, **देहेन्द्रियबुद्धिः**=अतः 'मैं देह हूँ, मैं इंद्रियाँ हूँ' ऐसी मेरी बुद्धि भी **नास्ति**= नहीं है।

( भावार्थः )

यह आत्मा पाप और पुण्य से रहित है, अतः जन्म और मरण से भी रहित है, तथैव आकाशादि पञ्च महाभूतों से रहित है, अतः निर्विकार और निराकार होने के कारण शुद्ध ब्रह्मस्वरूप है।

**एवं विदित्वा परमात्मरूपं गुहाशयं निष्कलमद्वितीयम् ॥२३॥**
**समस्तसाक्षि सदसद्विहीनं प्रयाति शुद्धं परमात्मरूपम् ॥**

( अन्वयार्थः )

**एवं**=इस तरह **परं**=परम पवित्र **आत्मरूपं**=अपने स्वरूप ब्रह्म को **विदित्वा**=जानकर **निष्कलं**=उन सोलह कलाओं से रहित, **समस्तसाक्षि**=सब को प्रकाशित करने वाले, **सदसद्विहीनं**=सत् और असत् से शून्य, **अद्वितीयं**= भेद रहित, **गुहाशयं**=बुद्धिरूपिणी गुफा में वर्तमान, **शुद्धं**=निर्मल **परमात्मरूपं**=परात्पर ब्रह्म के स्वरूप को **प्रयाति**=प्राप्त कर लेता है।

( भावार्थः )

श्रद्धा, भक्ति और ध्यान तथा त्याग नामक पूर्वोक्त साधनों के अनुष्ठान से अन्तःकरण को शुद्ध करके 'वासुदेवः सर्वमिति', 'सर्वं ब्रह्ममयं जगत्' इन शास्त्रों के अनुसार 'यह सब ब्रह्म ही है, ब्रह्म के अतिरिक्त यहाँ कुछ भी नहीं है, इस तरह की ब्रह्मविद्या को प्राप्त कर लेने पर 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' इस श्रुति की सत्यता का अनुभव कर लेता है।

अतः ब्रह्मज्ञान चाहने वाले के अन्तःकरण का शुद्ध होना अत्यन्त आवश्यक है और उस की शुद्धि रुद्रीयपाठ, अग्निहोत्र आदि वैदिक निष्काम कर्मों के अनुष्ठान से ही हो सकती है!

**यःशतरुद्रीयमधीते सोऽग्निपूतो भवति, स वायुपूतो भवति, सुरापानात्पूतो भवति, ब्रह्महत्यायाः पूतो भवति, सुवर्णस्तेयात्पूतो भवति, कृत्याकृत्यात्पूतो भवति, तस्मादविमुक्तमाश्रितो भवति अत्याश्रमी सर्वदा सकृद्वा जपेत् ॥**
**अनेन ज्ञानमाप्नोति संसारार्णवनाशनम् ॥**

**तस्मादेवं विदित्वैनं कैवल्यं फलमश्नुते कैवल्यं फलमश्नुत इति ॥**

( अन्वयार्थः )

**यः** = जो **शतरुद्रीयं** = रुद्राध्याय को अर्थात् 'नमस्ते रुद्रमन्यव' इत्यादि मन्त्रों को **अधीते** = पढ़ता है, **सः** = वह **अग्निपूतः** = अग्निहोत्र नामक कर्म करने से उत्पन्न होने वाली पवित्रता को प्राप्त **भवति** = होता है। **सः** = वह **वायुपूतः** = प्राणायाम से होने वाली आन्तरिक शुद्धि से युक्त **भवति** = होता है; **सुरापानात्** = मदीरा पीने से उत्पन्न होने वाले दोष से **पूतः** : पवित्र **भवति** = हो जाता है; **ब्रह्महत्यायाः** = आत्महत्या अथवा ब्राह्मण की हत्या के पाप से **पूतः** = पवित्र **भवति** = हो जाता है **सुवर्णस्तेयात्** = सोने चुराने से होने वाले पाप से **पूतः** = पवित्र **भवति** = हो जाता है; **कृत्याकृत्यात्** = विहित और अविहित अर्थात् सन्ध्या-वन्दनादि विहित कर्म के न करने से होने वाले पाप से **पूतः** = पवित्र **भवति** = हो जाता है। **अविमुक्तं** = अविमुक्त अर्थात् श्रोत्रिय और ब्रह्मनिष्ठ को **आश्रितः** = आश्रित होकर **अत्याश्रमी** = संन्यास नामक सर्वोत्तम आश्रय वाला **भवति** = हो जाता है **तस्मात्** = इसलिये **सर्वदा** = अहर्निश **वा** = अथवा **सकृत्** = एक वार **जपेत्** = पाठ करे **अनेन** = इससे **संसारार्णवनाशनं** = संसारसागर को सुखा देने वाले **ज्ञानं** = ज्ञान को **आप्नोति** = पाता है **तस्मात्** = और उस ज्ञान से **कैवल्यं** = मोक्षत्मक **फलं** = फल को **अश्नुते** = भोगने लग जाता है।

( भावार्थः )

रुद्राध्याय का अपनी शक्ति और श्रद्धा के अनुसार प्रतिदिन पाठ करना चाहिये। इससे अग्निहोत्रादि के करने से प्राप्त होने वाली पवित्रता के द्वारा उस ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति हो जावेगी।

•

## ❀ आचार्यमन्त्रपुष्पाञ्जलिः ❀

हरिः ॐ नमोऽस्त्वनन्ताय सहस्रमूर्तये सहस्रपादाक्षिशिरोरुबाहवे
सहस्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते सहस्रकोटीयुगधारिणे नमः ॥१॥

विष्णुब्रह्मेन्द्रदेवैः रजतगिरितटात्प्रार्थितो योऽवतीर्य
शाक्याद्युद्दामकण्ठीरवनखरकराघातसञ्जातमूर्च्छाम् ।
छन्दोधेनुं यतीन्द्रः प्रकृतिमगमयत्सूक्तिपीयूषवर्षैः
सोऽयं श्रीशङ्करार्यो भवदवदहनात्पातु लोकानजस्रम् ॥२॥

पूर्णः पीयूषभानुर्भवमरुतपनोद्दामतापाकुलानां
प्रौढाज्ञानान्धकारावृतविषमपथभ्राम्यतामंशुमाली ।
कल्पः शाखी यतीनां विगतधनसुतादीषणानां सदा नः
पायाच्छ्रीपद्मपादादिममुनिसहितः श्रीमदाचार्यवर्यः ॥३॥

ब्रह्मानन्दं परमसुखदं केवलं ज्ञानमूर्तिं
द्वन्द्वातीतं गगनसदृशं तत्त्वमस्यादिलक्ष्यम् ।
एकं नित्यं विमलमचलं सर्वधीसाक्षिभूतं
भावातीतं त्रिगुणरहितं सद्गुरुं तं नमामि ॥४॥

नारायणं पद्मभवं वसिष्ठं शक्तिं च तत्पुत्रपराशरं च ।
व्यासं शुकं गौडपदं महान्तं गोविन्दयोगीन्द्रमथास्यशिष्यं
श्रीशङ्कराचार्यमथास्यपद्मपादं च हस्तामलकं च शिष्यं ।
तं तोटकं वार्तिककारमन्यानस्मद्गुरून्संततमानतोऽस्मि ॥५॥

विश्वं दर्पणदृश्यमाननगरीतुल्यं निजान्तर्गतं
पश्यन्नात्मनि मायया बहिरिवोद्भूतं यथा निद्रया ।
यः साक्षात्कुरुते प्रबोधसमये स्वात्मानमेवाद्वयं
तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥६॥

अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम् ।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥७॥

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुः साक्षात्परं ब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥८॥

श्रुतिस्मृतिपुराणानामालयं करुणालयम् ।
नमामि भगवत्पादं शङ्करं लोकशङ्करम् ॥९॥

शङ्करं शङ्कराचार्यं केशवं बादरायणम् ।
सूत्रभाष्यकृतौ वन्दे भगवन्तौ पुनः पुनः ॥१०॥

ईश्वरो गुरुरात्मेति मूर्तिभेदविभागिने ।
व्योमवद्व्याप्तदेहाय दक्षिणामूर्तये नमः ॥११॥

हरि ॐ यज्ञेन यज्ञ........

नानासुगन्धपुष्पाणि यथाकालोद्भवानि च ।
पुष्पाञ्जलिर्मया दत्तं गृहाण परमेश्वर ॥१२॥

●

## ❀ देव-गुरुपूजामन्त्राणि ❀

नमोऽस्त्वनन्ताय सहस्रमूर्तये सहस्रपादाक्षिशिरोरुबाहवे ।
सहस्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते सहस्रकोटियुगधारिणे नमः ॥

नमः कमलनाभाय नमस्ते जलशायिने ।
नमस्ते केशवानन्त वासुदेव नमोऽस्तु ते ॥

वासनाद्वासुदेवस्य वासितं भुवनत्रयम् ।
सर्वभूतनिवासोऽसि वासुदेव नमोऽस्तु ते ॥

शङ्करं शङ्कराचार्यं केशवं बादरायणम् ।
सूत्रभाष्यकृतौ वन्दे भगवन्तौ पुनः पुनः ॥

ईश्वरो गुरुरात्मेतिमूर्तिभेदविभागिने ।
व्योमवद्व्याप्तदेहाय दक्षिणामूर्तये नमः ॥

●

## वाराणसीस्थ श्रीध्रुवेश्वरमठीय
## गुरुपरम्परापरिचयः

नारायणं पद्मभवं वसिष्ठं शक्तिं च तत्पुत्रपराशरञ्च ।
व्यासं शुकं गौडपदं महान्तं गोविन्दयोगीन्द्रमथास्य शिष्यम् ॥१॥

श्रीशङ्कराचार्यमथास्य पद्मपादं च हस्तामलकञ्च शिष्यम् ।
तं तोटकं वार्तिककारमन्यानस्मद्गुरून्सन्ततमानतोऽस्मि ॥२॥

विप्राग्रणीं जोधपुरीयविप्रवंशोद्भवं मानगिरिं यतीन्द्रम् ।
ध्रुवेश्वरस्थापकसद्गुरोर्गुरुं श्रियोऽधिवासं प्रथमं प्रणौम्यथ॥३॥

पाञ्चालभूदेवकुलोद्भवं तं प्रणौम्यथामेघगिरिं द्वितीयम् ।
ध्रुवेश्वराधीशगुरुं यतीन्द्रं श्रीभारतीयुग्मसमाश्रयञ्च ॥४॥

अथात्र काश्यां विबुधाश्रयार्थम् ध्रुवेश्वराख्यं भवनं भवस्य ।
संस्थापितं यैश्च ससाधुवादं विद्याविनोदाय सुविस्तृतं तम् ॥५॥
पञ्चाम्बुदेशीयसुविप्रवंशसमुद्भवं रामगिरिं तृतीयम् ।
संस्थापकं नौमि तपोऽधिवासं रेवाडिनामाञ्चलजातरत्नम् ॥६॥

श्रीसच्चिदानन्दगिरिं तुरीयं तुरीयवर्णाश्रममण्डनञ्च ।
यद्राजपुत्रेऽस्ति पुरं प्रसिद्धं जयाभिधं तत्र धृतावतारम् ॥७॥
येनान्नसत्राणि विनिर्मितानि सप्तानि सत्सेवनतत्पराणि ।
सम्प्रेरयन्भक्तवरान्स्वकीयानननन्तजन्मोदितपुण्यपुञ्जान् ॥८॥
शिष्यं हि तेषाममरेश्वराख्यं ध्रुवाधिपं पंचममानतोऽस्मि ।
श्रीमन्मनीशाख्ययतिं च षष्ठं पञ्चाम्बुविप्रान्वयलब्धकायम् ॥९॥

अद्वैतवेदान्तविलासभाष्यकारैरथाद्यैः समधिष्ठितं यत् ।
निरञ्जनं पीठमनादिविद्याप्रकाशविम्बं समधिष्ठितं यत् ॥१०॥

योगीन्द्रं तमनन्तपादनिलये लीनं प्रणम्यादरात्
पीठाधीशमथाष्टमं यतिवरं श्रीमन्नृसिंहं भजे ॥११॥

अद्वैतं दुरितार्दने द्वयमपि प्रत्यक्षतो यत्पदम्
सत्यश्चापि विमोहचौर्यचतुरा वाचो यदीयास्तथा ।
दत्ताशेषजनाभयोऽपि निरतः संसारनिःशेषणे
यः सोऽयं यतिभूपतिर्विजयते श्रीमन्नृसिंहाधिपः ॥१२॥

बाल्यादेव तिरस्कृतं भवसुखं येनाश्रिता ब्रह्मदृक्
यस्मिन्नित्यसुखाम्बुधौ बुधजनाः नित्यं निमग्नाः सदा ।
कीर्तिर्यस्य सुविस्तृता धवलिता चानिर्जगन्तादिह
सोऽयन्नः परमो गुरुर्विजयते श्रीमन्नृसिंहाधिपः ॥१३॥

कालिन्द्याः पुलिने विशालभवने प्रोत्तुङ्गशृङ्गाङ्किते
यस्मिन्नादनिबद्धयन्त्रघटिका वैतालिको राजते ।
विद्यादानपरायणैर्यतिवरैः श्रीमन्नृसिंहाभिधैः
विद्यापीठमधिष्ठितं सुललितं श्रीविश्वनाथाह्वयम् ॥१४॥

यास्मिन्सौरभपूरिता सुफलदा रम्या शुभा वाटिका
विश्रामार्थविनिर्मिता कुसुमिता भृत्यैः सदा सेविता ।
विद्यापाठपरायणा बटुवरास्तस्मिन्वसन्तोऽव्ययाम्
विद्यामाकलयन्ति हे बहुविधां धर्मार्थमोक्षप्रदाम् ॥१५॥

मध्ये वर्तुलवेष्टितो ह्युपवने विश्रामकार्यालय-
स्तस्याग्रे च विशालयज्ञभवनं यन्निर्मितं नूतनम् ।
छात्राश्चात्र सदा चरित्रविषयेऽचिन्त्यश्चयश्चेतसि
लोकाचारविचारचारुचपलाश्चिन्वन्ति चिन्मङ्गलाः ॥१६॥

तत्राराच्च विनिर्मितः सुललितः श्रीविश्वनाथालयः
संन्यासाश्रमनामकञ्च भवनं धर्मार्थिभिर्निर्मितम् ।
सायम्प्रातरखण्डशास्त्रविषये यस्मिन् रताः सज्जनाः
श्रुत्वा श्रौतवचश्चतुर्थफलदं साध्यं फलं यान्ति ते ॥१७॥

देहल्यामितिसर्वसंस्कृतमहाविद्यालयो नाऽपरः
एवन्नापरमस्ति साधनयुतं स्थानं क्वचिच्छोभनम् ।
श्रीविद्यायुगलं हि यत्र रमते शश्वत्सुशंकारकम्
यस्याऽयं सुनिरीक्षको विजयते श्रीमन्नृसिंहेश्वरः ॥१८॥

काश्यामप्यतिविस्तृतं बुधवरैः संसेवितं सादरम्
विद्यापीठमधिष्ठितञ्च सुखदं ग्रन्थालयो नूतनः ।
दिव्यं यत्र विराजते ह्युपवनं देवालयश्चादिमम्
यस्मिन्विश्वगुरुर्भवो विजयते श्रीदक्षिणामूर्तिभृत् ॥१९॥

आसीत्पूर्वमिदं सुजीर्णमभितो ध्वंसावशेषायितम्
यत्रेदं भवनं नवं विरचितं यत्नैश्च येनात्मनः ।
रक्षार्थं हि समर्पितं बहुधनं सद्भक्तवृंदार्पितम्
सोऽयन्नः परमो गुरुर्विजयते पीठाधिपश्चाष्टमः ॥२०॥

यं भक्ताः समुपासते सुमनसा स्वाभीष्टसंसिद्धये
स्वात्मानन्दविवृद्धयेऽपि यमिनो वैराग्यरागान्विताः ।
सच्छास्त्राम्बुधिपारगा अपि सदा स्तुन्वन्ति यं सादरम्
वन्देऽहं तमखण्डबोधविभवं श्रीमन्नृसिंहं गुरुम् ॥२१॥

रामानन्दगिरिं गिरन्तमनिशं ब्राह्मीं गिरं सादरम्
विद्याधीश्वरमुत्तरापथधराविप्रात्मजं सप्तमम् ।
राजस्थानधरामरान्वयभवः श्रीमन्महेशाधिपः
पीठाधीश्वरचक्रवर्त्यनुपमः संरक्षको राजते ।
ज्ञानं यस्य नवानवं सुविमलं वैदेशिकं दैशिकम्
मर्त्यानां प्रहिनस्ति दर्पभरितं ह्यज्ञानमेकान्ततः ॥२२॥

येषाञ्चामृतपूरितां मृदुगिरां श्रुत्वैव मुक्तिप्रदाम्
मुञ्चन्तो भवबन्धनं मुनिपथं प्रायान्ति भक्ताभृशम् ।
तेषां सज्जनचेतसां श्रुतिविदां सम्प्राप्य संरक्षणम्
विश्वासः खलु नः समुन्नतिपदं प्राप्स्यन्ति पीठादयः ॥२३॥

भाले यस्य सुशोभितं सुभसितं तापापहं चन्दनम्
वस्त्राधिक्यशतं गले विलुलितं रुद्राक्षमाल्यं सदा ।
कौशेयश्च य सुप्रभासितमतो बालार्ककान्तं वपु-
स्तं वन्दे नवमं निरञ्जनपतिं श्रीमन्महेशाधिपम् ॥२४॥

त्यक्त्वा दुःखावलीढं भवविभवमुखं शैशवादेवपूर्णम्
यैराचारैः स्वकीयैरथ सुजनमनस्तोषपोषौ जुषाणम् ।
दिव्यं विज्ञानमाध्यात्मिकमखिलसुखाभासमूलं ह्यधीतम्
तं कृष्णानन्दपादं वयमभिनवमाचार्यवर्यं भजामः ॥२५॥

नानाविद्यानिवासं नवयुगयुवकोत्साहवादस्वभावम्
श्रौतस्मार्तादिकर्मस्वविरतनिरतं ब्रह्मविद्याविलासम् ।
नित्यं गीर्वाणवाणीविपिनहृतसुधासौरभापूरितास्यम्
कृष्णानन्दं गिरिं तं वयमभिनवमाचार्यवर्यं नमामः ॥२६॥

यदीयवाङ्निर्झरिणी समुज्झयत्युपेतचेतः कलुषाण्यशेषतः ।
तमः समुद्धूय ददातु सद्धियम् नृसिंहसंज्ञो यतिवासवः स वः ॥२७॥

•

## श्री निरञ्जनपीठाधीश्वर आचार्य महामण्डलेश्वर यतीन्द्र स्वामी श्रीकृष्णानन्द गिरिजी महाराज के प्रवचन के पूर्व की स्तुति

सर्ववेदान्तसिद्धान्तगोचरं तमगोचरम् ।
महेशं सच्चिदानन्दं सद्गुरुं प्रणतोऽस्म्यहम् ॥

या कुन्देन्दुतुषारहारधवला या शुभ्रवस्त्रावृता ।
या वीणावरदण्डमंडितकरा या श्वेतपद्मासना ॥
या ब्रह्माच्युतशंकरप्रभृतिभिर्देवैः सदा वन्दिता ।
सा मां पातु सरस्वती भगवती निःशेषजाड्यापहा ॥ १ ॥

शुक्लां ब्रह्मविचारसारपरमामाद्यां जगद्व्यापिनीम् ।
वीणापुस्तकधारिणीमभयदां जाड्यान्धकारापहाम् ॥
हस्ते स्फाटिकमालिकां विदधतीं पद्मासने संस्थिताम् ।
वन्दे तां परमेश्वरीं भगवतीं बुद्धिप्रदां शारदाम् ॥ २ ॥

मन्दारमालाकलितालकायै कपालमालांकितशेखराय ।
दिव्याम्बरायै च दिगम्वराय नमः शिवायै च नमः शिवाय॥३॥

मुखे ते ताम्बूलं नयनयुगले कज्जलकला ।
ललाटे काश्मीरं विलसति गले मौक्तिकलता ॥
स्फुरत् कांचीसाटी पृथुकटितटे हाटकमयी ।
भजामि त्वां गौरीं नगपतिकिशोरीमभिरतम् ॥ ४ ॥

हंसो पद्मवनं समिच्छति यथा नीलाम्बुदं चातकः ।
कोकः कोकनदप्रियं प्रतिदिनं चन्द्रं चकोरस्तथा ॥
चेतो वाञ्छति मामकं पशुपते चिन्मार्गभृग्यं विभो ।
गौरीनाथ भवत्पदाब्जयुगलम् कैवल्यसौख्यप्रदं ॥ ५ ॥

अयः स्पर्शे लग्नं सपदि लभते हेमपदवीम् ।
यथा रथ्यापाथः शुचि भवति गङ्गौघमिलितम् ॥
तथा तत्तत्पापैरतिमलिनमन्तर्मम यदि ।
त्वयि प्रेम्णा सक्तं कथमिव न जायेत विमलम् ॥ ६ ॥

आकाशेन शिखी समस्त फणिनां नेत्रा कलापी नतान् ।
उद्ग्राही प्रणवोपदेशनिनदैः केकीति यो गीयते ॥
श्यामां शैलसमुद्भवां घनरुचिं दृष्ट्वा नटन्तं मुदा ।
वेदान्तोपवने विहाररसिकं तं नीलकण्ठं भजे ॥ ७ ॥

महान्तं विश्वासं तव चरणपङ्केरुहयुगैः ।
निधायान्यं नैवाश्रितमिह मया दैवतमुमे ॥
तथाऽपित्वच्चेतो मयि न यदि जायेत करुणम् ।
निरालम्बो लम्बोदरजननि कं यामि शरणम् ॥ ८ ॥

•

## ❁ श्रीदक्षिणामूर्तिस्तोत्रम ❁

**विश्वं दर्पणदृश्यमाननगरीतुल्यं निजान्तर्गतं**
**पश्यन्नात्मनि मायया बहिरिवोद्भूतं यथा निद्रया ।**
**यः साक्षात्कुरुते प्रबोधसमये स्वात्मानमेवाद्वयं**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ।।१।।**

( सान्वयार्थः )

**यः** = जो (परमात्मा) **निद्रया इव** = निद्रा दोष की तरह **मायया** = माया की अघटितघटना शक्ति के द्वारा **आत्मनि** = आत्मा में **निजान्तर्गतम्** = अपने अन्दर ही होने वाले **विश्वम्** = संसार को **बहिः** = अपने से बाहर **उद्भूतम्** = उत्पन्न हुए **यथा** = की तरह **दर्पणदृश्य-माननगरी-तुल्यम्** = शीशे में दिखने वाले शहर के समान **पश्यन्** = देखता हुआ **प्रबोधसमये** = जागने पर ( ज्ञान हो जाने पर ) **अद्वयम्** = अखण्ड और भेद रहित **एव** = ही **स्वात्मानम्** = अपने आपका **साक्षात्कुरुते** = प्रत्यक्षानुभव करता है **तस्मै** = उन वेदान्त और संन्यासियों के प्रथम आचार्य **श्रीगुरुमूर्तये** = गुरु रूपधारी **श्रीदक्षिणामूर्तये** = श्रीदक्षिणामूर्ति भगवान् को **इदम्** = यह **नमः** = हमारा किया हुआ नमस्कार स्वीकार हो ।

[ सृष्टि के आदि में सनत्कुमारों ने निवृत्तिमार्ग का आश्रय लिया । वे जब भगवान् सदाशिव को गुरु बनाने लिये गये तो भगवान् ने दक्षिणामूर्ति रूप लेकर उन्हें चिन्मुद्रा से उपदेश दिया । अतः वे ही निवृत्तिमार्ग के प्रवर्तक परमहंस परिव्राजकाचार्य हैं । ]

**बीजस्यान्तरिवाङ्कुरो जगदिदं प्राङ् निर्विकल्पं पुनर्**
**मायाकल्पितदेशकालकलनावैचित्र्यचित्रीकृतम् ।**
**मायावीव विजृम्भयत्यपि महायोगीव यः स्वेच्छया**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ।।२।।**

( पदच्छेदः )

बीजस्य अन्तः इव अङ्कुरः जगत् इदं प्राक् निर्विकल्पं पुनः
माया-कल्पित-देश-काल-कलनावैचित्र्य-चित्रीकृतम् ।
मायावी इव विजृम्भयति अपि महायोगी इव यः स्वेच्छया
तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नमः इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ।।

( सान्वयार्थः )

**बीजस्य** = बीज के **अन्तः** = भीतर **अङ्कुरः** = (छिपे हुए पत्ते, फल, शाखा आदि सहित वृक्ष के ) अंकुर **इव** = की तरह **इदम्** = यह ( समस्त ) **जगत्** = संसार **प्राक्** = ( उत्पत्ति से पहले ) **निर्विकल्पम्** = ( भोक्ता-भोग्यादि ) भेदों से रहित (था) **पुनः** = फिर **अपि** = भी **मायाकल्पितदेश-कालकलनावैचित्र्यचित्री-कृतम्** = माया द्वारा देश-काल के निर्माण से विचित्रताओं से विचित्र ( उसी जगत् को व्यक्त रूप से ) **यः** = जो (परमेश्वर) **मायावी इव** = ऐन्द्रजालिक की तरह **महायोगी इव** = ( या ) महायोगी की तरह **स्वेच्छया** = अपनी इच्छा मात्र से **विजृम्भयति** = उत्पन्न करता है। **तस्मै०** = उस गुरुरूपधारी भगवान् श्रीदक्षिणामूर्ति को यह नमस्कार है।

[ सभी कार्य, कारण में अव्यक्त भाव से स्थित रहता है, अन्यथा उनकी अभिव्यक्तिरूपी उत्पत्ति असंभव है। सारा जगत् इसी प्रकार से महेश्वर में अव्यक्त भाव से वर्तमान है। कार्य व कारण का भेद, अभेद, भेदाभेद आदि संबन्ध असम्भव है। इसका विस्तृत एवं औपपत्तिक वर्णन माण्डूक्योपनिषद्-कारिका एवं खण्डनखण्डखाद्य में देखना चाहिये।

जैसे योगी या ऐन्द्रजालिक किसी अन्य कारण के बिना ही सृष्टि करने में समर्थ है, इसी प्रकार महेश्वर भी अभिन्ननिमित्तोपादान कारण है। ]

**यस्यैव स्फुरणं सदात्मकमसत्कल्पार्थकं भासते**
**साक्षात्तत्त्वमसीति वेदवचसा यो बोधयत्याश्रितान् ।**
**यत्साक्षात्करणाद्भवेन्न पुनरावृत्तिर्भवाम्भोनिधौ**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥३॥**

( पदच्छेदः )

यस्य एव स्फुरणं सदात्मकं असत्कल्पार्थकं भासते
साक्षात् तत्त्वमसि इति वेदवचसा यः बोधयति आश्रितान्
यत् साक्षात्करणात् भवेत् न पुनः आवृत्तिः भवाम्भोनिधौ तस्मै०

( सान्वयार्थः )

**यस्य** = जिसका **सदात्मकम्** = सत् रूप **स्फुरणं एव** = भान ही **असत्-कल्पार्थकं** = मिथ्या पदार्थों को **भासते** = प्रकाशित करता है, **यः** = जो **आश्रितान्** = ( अपनी ) अनन्य शरण में आये हुए को **तत्त्वमसि** = "वह तुम हो" **इति वेदवचसा** = इस प्रकार के ( जीव ब्रह्म की एकता के प्रतिपादक ) **वैदिक**

महावाक्यों से **साक्षात्** = अपरोक्ष **बोधयति** = ज्ञान प्रदान करते हैं, **यत्साक्षात्करणात्** = जिसके साक्षात्कार से **भवाम्भोनिधौ** = संसार समुद्र में **पुनः** = फिर **आवृतिः** = लौटना **न** = नहीं **भवेत्** = होता **तस्मै०** = उस ........ भगवान् को नमस्कार है।

[ पदार्थ वस्तुतः आलोक से निराच्छादित अनुभूत नहीं है।

हम तो सदा आँखों से पदार्थाकार प्रकाश को ही देखते है। प्रकाश के भान से ही पदार्थों का भान है। इसी प्रकार सत्ता के भान के बिना प्रकाशादि का भान भी असंभव है। अतः सत्तायुक्त पदार्थों का ही भान होने के कारण सद्रूप भान ही पदार्थों का ज्ञापक है।

महेश्वर की अनन्यशरणता ही शास्त्रों में ज्ञान का उत्कृष्ट साधन मानी गयी है। महेश्वर ही गुरुरूप से प्रकट हो शिष्य को ज्ञान कराते हैं। गुरु में महेश्वर का प्रादुर्भाव या महेश्वर का गुरुरूपधारण दोनों ही प्रकार से एकमात्र परमेश्वर ही ज्ञानदाता सिद्ध होता है। समस्त साधनों के अन्तस्त्याग एवं यथोचित बाह्यत्याग से ही शरण में अनन्यता संभव है। श्रीदक्षिणामूर्ति ही भगवान् का वह स्वरूप है जो ब्रह्मज्ञानोपदेश से जीव को कृतार्थ करता है और वह ज्ञान ही मोक्ष का एकमात्र साधन है ]

**नानाच्छिद्रघटोदरस्थितमहादीपप्रभाभास्वरं**
**ज्ञानं यस्य तु चक्षुरादिकरणद्वारा बहिः स्पन्दते ।**
**जानामीति तमेवभान्तमनुभात्येतत्समस्तज्जगत्**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥४॥**

( पदच्छेदः )

नाना-च्छिद्र-घटोदर-स्थित-महादीप-प्रभा-भास्वरं
ज्ञानं यस्य तु चक्षुः आदि करणद्वारा वहिः स्पन्दते
जानामि इति तमेव भान्तं अनु भाति एतत् समस्तं जगत् तस्मै....

( सान्वयार्थः )

**नाना-च्छिद्रघटोदरस्थित-महादीप-प्रभा-भास्वरं** = अनेक छेद वाले घड़े में रखे हुए बड़े दीपक की रोशनी की तरह तमोनाशक **यस्य ज्ञानं** = जिसका ज्ञान **चक्षुः-आदि करण-द्वारा** = आँख कान आदि इन्द्रियों के छेदों द्वारा **बहिः** = बाहर ( विषय प्रदेश में ) **स्पन्दते** = जाता है **तु** = एवं **तम् एव** = जिसके ही **भान्तम्** = प्रकाशमान होने से **अनु** = पीछे (फलस्वरूप) **एतत्** = यह **समस्तं** = सारा **जगत्** =

संसार **भाति** = प्रकाशित होता है **इति** = ऐसा **जानामि** = मैं जानता हूँ **तस्मै०** = उस···भगवान् को नमस्कार है।

[ भ्रान्ति से लोग घटपटादि का ज्ञान बाहर से आता है ऐसा मानते हैं। पर वस्तुतः जडपदार्थ चैतन्य में कैसे प्रविष्ट हो सकता है? जड़ चेतन का संबन्ध किसी भी युक्ति से संभव नहीं है। अतः केवल संवित् (ज्ञान) ही उभय-रूप से प्रतीत होता है ऐसा विज्ञानवादी मानते हैं। ऐसा मानने पर तो स्वप्न और जाग्रत् में कोई भेद ही नहीं रह जायगा। अतः वेदान्त ने दोनों का मिथ्या संबन्ध स्वीकार किया है। एवं जडपदार्थ मनमें, चैतन्य के प्रतिविम्ब से युक्त होकर, चैतन्यवत् भान होने की शक्ति स्वीकार की है। इस मन का जड होने के कारण घटपटादि जडपदार्थ से संबन्ध भी बन जाता है। एवं घटादि आकार मनमें चैतन्य का प्रतिविम्ब पड़ने से ज्ञान भी हो जाता है। न तो बिम्ब-चैतन्य में कोई विकार आता है और न जाग्रत और स्वप्न का भेद मिटता है। प्रति-बिम्ब का मिथ्यात्व तो सिद्ध है ही, अतः प्रतिविम्बित चैतन्य ही इंद्रियों से संबद्ध प्रतीत होता है और विषयदेश में जाता है। ]

**देहम्प्राणमपीन्द्रियाण्यपि चलां बुद्धिं च शून्यं विदुः**
**स्त्रीबालान्धजडोपमास्त्वहमिति भ्रान्ता भृशं वादिनः।**
**मायाशक्तिविलासकल्पितमहाव्यामोहसंहारिणे**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥५॥**

(पदच्छेदः)

देहं प्राणं अपि इन्द्रियाणि अपि चलां बुद्धिं च शून्यं विदुः
स्त्री-बाल-अन्ध-जड-उपमाः तु अहं-इति भ्रान्ताः भृशं वादिनः
माया शक्ति-विलास-कल्पित महाव्यामोह-संहारिणे तस्मै०····

(सान्वयार्थः)

**स्त्री-बाल-अन्ध-जड-उपमाः** = स्त्री, बालक, अंधे या जडमूर्ख की विवेक-रहितता के समान **भृशं** = अत्यन्त **भ्रान्ताः** = भ्रम में पड़े हुए **वादिनः तु** = वादी लोग तो **देहं** = स्थूलशरीर को, **प्राणं** = प्राण को **अपि** = और **इन्द्रियाणि** = इन्द्रियों को **अपि** = और **चलां बुद्धिं** = क्षणिक विज्ञान को **च** = एवं **शून्यं** = अभाव को (ही) **अहं इति** = "मैं" इस रूप से (आत्मरूपसे) **विदुः** = समझते हैं, 'पर) **माया-शक्ति-विलास-कल्पित-महाव्यामोह-संहारिणे** = माया रूपी शक्ति के विस्तार से व्यक्त इस महान् भ्रम को नाश करने वाले **तस्मै०** = उस···भगवान् को नमस्कार है।

[ आत्मा चेतन है। देह, इन्द्रिय, मन अभाव आदि माया के कार्य होने के कारण जड हैं, अतः अनात्मा हैं, तथापि विचार न करने वाले विचाराभिमानी इन्हें आत्मा मान बैठते हैं। श्रीदक्षिणामूर्ति ही इस अज्ञान को नष्ट करने में समर्थ हैं। ]

**राहुग्रस्तदिवाकरेन्दुसदृशो मायासमाच्छादनात्**
**सन्मात्रः करणोपसंहरणतो योऽभूत्सुषुप्तः पुमान् ।**
**प्रागस्वाप्समिति प्रबोधसमये यः प्रत्यभिज्ञायते**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नमः इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥६॥**

( परिच्छेदः )

राहुग्रस्त-दिवाकर-इन्दु-सदृशः मायासमाच्छादनात्
सन्मात्रः करण-उपसंहरणतः यः अभूत सुषुप्तः पुमान्
प्राक् अस्वाप्सं इति प्रबोधसमये यः प्रत्यभिज्ञायते तस्मै॰

( सान्वयार्थः )

**राहुग्रस्त-दिवाकर-इन्दु-सदृशः** = ग्रहण में राहु से छिपे सूर्य-चन्द्रमा की तरह **मायासमाच्छादनात्** = माया से छिप जाने के कारण **यः** = जो **पुमान्** = पुरुष (परमेश्वर) **कारण-उपसंहरणतः** = इन्द्रियों के लीन हो जाने से **सुषुप्तः** = सो जाने पर **सन्मात्रः** = केवल सद्रूप **अभूत्** = था **(पुनः)** = (फिर) **यः** = जो (वही परमेश्वर) **प्रबोधसमये** = उठने के बाद **प्राक् अस्वाप्सं इति** = "मैं पहले सोया था ( वही मैं अब जाग रहा हूं )" इस प्रकार **प्रत्यभिज्ञायते** = याद करता है **तस्मैः** = उस···भगवान् को नमस्कार है।

[ स्मर्ता और अनुभविता एक ही हो सकते हैं। अतः जाग्रत् जो सुषुप्ति और स्वप्न का स्मर्ता है, वह ही उनका अनुभविता भी है। यह प्रत्यभिज्ञा ही है। यह प्रत्यभिज्ञता ही विश्व, तैजस व प्राज्ञ की एकता में प्रमाण है। ]

**बाल्यादिष्वपि जाग्रदादिषु तथा सर्वास्ववस्थास्वपि**
**व्यावृत्तास्वनुवर्तमानमहमित्यन्तः स्फुरन्तं सदा ।**
**स्वात्मानं प्रकटीकरोति भजतां यो मुद्रया भद्रया**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥७॥**

( परच्छेदः )

बाल्यादिषु अपि जाग्रदादिषु तथा सर्वासु अवस्थासु अपि
व्यावृत्तासु अनुवर्तमानं अहमिति अन्तः स्फुरन्तं सदा
स्वात्मानं प्रकटीकरोत भजतां यो मुद्रया भद्रया तस्मै॰

(सान्वयार्थः)

**यः** = जो परमेश्वर **बाल्यादिषु** = बालक, कुमार, युवा, प्रौढ़ादि **अपि** = एवं **जाग्रदादिषु** = सुषुप्ति मूर्च्छा, मुमूर्षा आदि **तथा** = एवं **व्यावृत्तासु** = भिन्न भिन्न **सर्वासु** = सब **अवस्थासु** = अवस्थाओं में **अपि** = भी **अनुवर्तमानं** = रहता हुआ **अहमिति** = "मैं" इस रूप से **सदा** = हमेशा **अन्तः** = अन्दर **स्फुरन्तं** = भान होने वाले **स्वात्मानं** = अपने आत्मस्वरूप को **भद्रया मुद्रया** = शुभ चिन्मुद्रा से **भजतां** = अपने भक्तों को **प्रकटीकरोति** = प्रत्यक्ष कराता है **तस्मै०** = उस⋯भगवान् को नमस्कार है।

[ प्रत्येक जीव अहंता में जिस चित् सत्ता का अनुभव करता है वही दक्षिणामूर्ति की भद्रामुद्रा (या चिन्मुद्रा) में बताया गया है। अंगुष्ठ रूपी परमेश्वर एवं तर्जनी रूपी जीव की एकता ही आत्मा के अपरोक्षत्व और अपरिच्छिन्नत्व का प्रतिपादन करती है। ]

**विश्वम्पश्यति कार्यकारणतया स्वस्वामिसम्बन्धतः**
**शिष्याचार्यतया तथैव पितृपुत्राद्यात्मना भेदतः।**
**स्वप्ने जाग्रति वा य एष पुरुषो मायापरिभ्रामित-**
**स्तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥८॥**

( परच्छेदः )

विश्वं पश्यति कार्यकारणतया स्व-स्वामि-संबन्धतः
शिष्य-आचार्यतया तथा एव पितृ-पुत्र-आदि-आत्मना भेदतः
स्वप्ने जाग्रति वा यः एष पुरुषः माया-परिभ्रामितः तस्मै०⋯

(सान्वयार्थः)

**मायापरिभ्रामितः** = माया से भ्रम में पड़ा हुआ **यः** = जो **एष** = सब प्राणियों को अपरोक्षरूप से भासित होने वाला यह **पुरुषः** = परमेश्वर **कार्य-कारणतया** = कार्य और कारण के द्वैत रूप से **स्व-स्वामिसम्बन्धतः** = मालिक और नौकर रूप से, **शिष्य-आचार्यतया** = गुरु और शिष्य रूप से **तथा** = एवं **पितृ-पुत्र-आदि-आत्मना** = पिता और पुत्रादि रूप से **भेदतः** = अनेक भेद रूप से **एव** = ही **विश्वं** = संसार को **स्वप्ने** = स्वप्न में **वा** = या **जाग्रति** = जाग्रत् में **पश्यति** = देखता है **तस्मै०** = उस⋯भगवान् को नमस्कार हैं।

[ सारे सम्बन्ध और सम्बन्धी अखण्ड परमात्मा में ही कल्पित हैं। वस्तुतः स्वप्न में बछड़ा, गाय और उनका जन्य-जनक सम्बन्ध सभी मनःकल्पित हैं। इसी प्रकार जाग्रत् में भी समझना चाहिये। दृश्यत्व, सत्यत्व-प्रतीति, कार्य-निर्वाहकत्वादि तो सर्वत्र समान है। ]

**भूरम्भांस्यनलोऽनिलोऽम्बरमहर्नाथो हिमांशुः पुमा-**
**नित्याभाति चराचरात्मकमिद यस्यैव मूर्त्यष्टकम् ।**
**नान्यत्किञ्चन विद्यते विमृशतां यस्मात्परस्माद्विभो-**
**स्तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ॥९॥**

( पदच्छेदः )

भूः अंभांसि अनलः अनिलः अम्बरं अहर्नाथः हिमांशुः पुमान्
इति आभाति चराचरात्मकं इदं यस्य एव मूर्त्यष्टकम्
न अन्यत् किञ्चन विद्यते विमृशतां यस्मात् परस्मात् विभोः तस्मै०

( सान्वयार्थः )

**यस्य** = जिस ( परमेश्वर ) की **मूर्त्तष्टकम्** = आठ विग्रह मूर्तियाँ **एव** = ही **इदं** = इस **चराचरात्मकं** = जड और चैतन्य रूप से **भूः** = जमीन, **अंभांसि** = पानी, **अनलः** = आग, **अनिलः** = हवा, **अम्बरं** = आकाश, **अहर्नाथः** = दिनस्वामी ( सूर्य ), **हिमांशुः** = चन्द्रः, **पुमान्** = आत्मा **इति** = इन रूपों से **आभाति** = अनुभव में आती है ( परन्तु ) **विमृशतां** = विचारशीलों को **यस्मात्** = जिस **विभोः** = व्यापक **परस्मात्** = परमेश्वर से **अन्यत्** = भिन्न **किंचित्** = कुछ भी **न विद्यते** = नहीं है **तस्मै०** = उस····भगवान् को नमस्कार है।

**सर्वात्मत्वमिति स्फुटीकृतमिदं यस्मादमुष्मिन्स्तवे**
**तेनास्य श्रवणात्तथार्थमननाद्ध्यानाच्च संकीर्तनात् ।**
**सर्वात्मत्वमहाविभूतिसहितं स्यादीश्वरत्वं स्वतः**
**सिद्ध्येत्तत्पुनरष्टधा परिणतं चैश्वर्यमव्याहतम् ॥१०॥**

( पदच्छेदः )

सर्वात्मत्वं इति स्फुटीकृतं इदं यस्मात् अमुष्मिन् स्तवे
तेन अस्य श्रवणात् तथा अर्थमननात् ध्यानात् च संकीर्तनात्
सर्वात्मत्व-महा-विभूति-सहितं स्यात् ईश्वरत्वं स्वतः
सिद्ध्येत् तत् पुनः अष्टधा परिणतं च ऐश्वर्यं अव्याहतम्

( सान्वयार्थः )

**इति** = उक्त प्रकार से **अमुष्मिन्** = इस **स्तवे** = स्तोत्र में **यस्मात्** = चूँकि **इदं** = इस **सर्वात्मत्वं** = सर्वरूपता को **स्फुटीकृतं** = स्पष्ट रूपसे प्रतिपादित किया है **तेन** = इसलिये **अस्य** = इस स्तोत्र के **श्रवणात्** = ( गुरुमुख से विधिवत्) सुनने से **तथा** = एवं **अर्थमननात्** = उसके अर्थ पर युक्तिपूर्वक विचार करने से, **ध्यानात्** = ध्यान करने से **च** = और **संकीर्तनात्** = संकीर्तन करने से ( पाठ या दूसरे को सुनाने से ) **सर्वात्मत्वमहाविभूतिसहितम्** = सर्वात्मभावरूपी महासिद्धि के साथ **तत्** = श्रुतिस्मृतिप्रसिद्ध **ईश्वरत्वं** = सर्वेश्वरता **स्वतः** = अनायास ही **स्यात्** = हो जाती है **पुनः** = और ( फिर ) **परिणतं** = माया का परिणाम रूप **अष्टधा** = अणिमादि आठ प्रकार का **ऐश्वर्यं** = ऐश्वर्य **च** = भी **अव्याहतं** = बिना किसी रुकावट के **सिद्ध्येत** = सिद्ध हा जाता है ।

[ उस परब्रह्म परमात्मा के लवांश ऐश्वर्य को प्राप्त कर ही ब्रह्मा, विष्णु रुद्र, इन्द्र आदि अपने-अपने कार्य को करते हैं। उस ऐश्वर्य की पूर्णता-प्राप्ति ही का उदय है एवं वह ईश्वर से अभिन्न होने के कारण सिद्ध को स्वतः प्राप्त है। जब कि ब्रह्मादि भी उसके वश में हो जाते हैं तो अन्य राजादि की तो बात ही क्या ? वस्तुतस्तु घट के जल में स्थित सूर्यप्रतिविम्ब स्वदृष्टया सूर्य रूप को प्राप्त होता है पर अन्य घटशरावादिस्थ प्रतिविम्बों की दृष्टि में बिम्बरूप को प्राप्त होता है। इसी प्रकार जोव स्वदृष्टया तो सदाशिव में लोन होता है पर अन्य जीवदृष्टया ईश्वरप्राप्ति करता है अतः उन्हें उसमें ऐश्वर्य का भान होता है। ]

**वटविटपिसमीपे भूमिभागे निषण्णं**
**सकलमुनिजनानां ज्ञानदातारमारात् ।**
**त्रिभुवनगुरुमीशं दक्षिणामूर्तिदेवं**
**जननमरणदुःखच्छेददक्षं नमामि ॥**

•

## ❀ वैदिक-सम्प्रदायान्तर्गता औपनिषद् दशशान्तयः ❀

ॐ शन्नो मित्रश्शं वरुणश्शन्नो भवत्वर्यमा । शन्न इन्द्रो बृहस्पतिश्शन्नो विष्णुरुरुक्रमः । नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो त्वमेव प्रत्यक्षम्ब्रह्मासि । त्वामेव प्रत्यक्षम्ब्रह्म वदिष्यास्यृतं वदिष्यामि । सत्यं वदिष्यामि तन्मामवतु तद्वक्तारमवतु अवतु मामवतु वक्तारम् । ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्ति ॥१॥

ॐ शं नः मित्रः शं वरुणः शं नः भवतु अर्यमा ।
शं नः इन्द्रः बृहस्पतिः शं नः विष्णुः उरुक्रमः ॥
( वाजसनेयि संहिता ३६ )

नमः ब्रह्मणे नमः ते वायो त्वं एव प्रत्यक्षं ब्रह्म असि ।
त्वां एव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि ऋतं वदिष्यामि ॥
सत्यं वदिष्यामि तत् मां अवतु तत् वक्तारम् ।
अवतु अवतु मां अवतु वक्तारम् ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ ( तैत्तिरीय उपनिषद् १ )

**मित्रः** = मित्र देव **नः** = हमें **शं** = सुख ( देवें )। **वरुणः** = वरुण देव **शं** = सुख ( देवें )। **अर्यमा** = अर्यमा देव **नः** = हमें **शं** = सुख **भवतु** = ( देवें ) करें। **इन्द्रः** = इन्द्र देव **न** = हमें **शं** = सुख ( देवें )। **बृहस्पतिः** = बृहस्पति देव ( एवं ) **उरुक्रमः** = बड़े कदमों वाले **विष्णुः** = विष्णु देव **नः** = हमें **शं** = सुख ( देवें )। **ब्रह्मणे** = ब्रह्म को **नमः**=नमस्कार है। **वायोः**=हे वायु **ते** = तुम्हें **नमः** = नमस्कार है। **त्वं** = तू **एव** = ही **प्रत्यक्षं** = साक्षात् **ब्रह्म** = ब्रह्म **असि** = है। **त्वां**=तेरे को **एव** = ही **प्रत्यक्षं** = साक्षात् **ब्रह्म** = ब्रह्म **वदिष्यामि** = कहूँगा। **ऋतं** = ( व तुझे ही ) ऋत **वदिष्यामि** = कहूँगा। **सत्यं** = ( एवं तेरे को ही ) सत्य **वदिष्यामि**=कहूँगा। **तत्** = ( इस प्रकार प्रशंसित ) वह ( ब्रह्म ) **मां** = मुझ को ( विद्यार्थी को ) **अवतु** = ( विद्यायुक्त करके ) बचावे। **तत्** = वह ( वायु रूप ब्रह्म ) **वक्तारम्**=आचार्य को ( उपदेश देने की सामर्थ्य से युक्त कर के ) **अवतु** = बचावे। **मां**=मेरी **अवतु** = रक्षा अवश्य ही करे। **वक्तारम्** = आचार्य की **अवतु** = रक्षा अवश्य ही करे।

**ॐ सह नाववतु सह नौ भुनक्तु सह वीर्यङ्करवावहै।**
**तेजस्विनावधीतमस्तु मा विद्विषावहै॥**
**ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥२॥**

ॐ सः ह नौ अवतु सह नौ भुनक्तु सह वीर्यं करवावहै।
तेजस्विनौ अधीतं अस्तु मा विद्विषावहै॥
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ ( काठक संहितोपनिषद् २.३.१९ )

**सः** = वह ( परमशिव ) **ह** = ही ( निगमागमप्रसिद्ध ) **नौ** = हम दोनों को **अवतु** = बचावे; **सह** = साथ साथ **नौ** = हम दोनों को **भुनक्तु** = पाले, **सह** = साथ साथ **वीर्यं** = परिश्रम **करवावहै** = करें, **तेजस्विनौ** = दोनों तेजस्वियों का **अधीतं** = पढ़ा हुआ **अस्तु** = हो। **मा** = मत ( हम आपस में ) **विद्विषावहै** = द्वेष करें।

**ॐ यश्छन्दसामृषभो विश्वरूपश्छन्दोभ्योध्यमृतात्सम्बभूव।**
**स मेन्द्रो मेधया स्पृणोत्वमृतस्य देव धारणो भूयासम्।**
**शरीरम्मे विचर्षणञ्जिह्वा मे मधुमत्तमा कर्णाभ्याम्भूरि विश्रुवम्।**
**ब्रह्मणः कोशोसि मेधया पिहितश्श्रुतम्मे गोपाय॥**
**ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥३॥**

ॐ यः छन्दसां ऋषभः विश्वरूपः
छन्दोभ्यः अधि अमृतात् सं बभूव।
सः मा इन्द्रः मेधया स्पृणोतु
अमृतस्य देव धारणः भूयासम्॥
शरीरं मे विचर्षणं जिह्वा मे
मधुमत्तमा कर्णाभ्यां भूरि विश्रुवम्।
ब्रह्मणः कोशः असि मेधया
पिहितः श्रुतं मे गोपाय॥
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ ( तैत्तिरीय उपनिषद् १.४ )

**यः** = जो **छन्दोभ्यः** = वेदों से **अमृतात्** = अमृत से **अधि** = ऊपर **सं** = सार रूप से **बभूव** = प्रकट हुआ, **छन्दसां** = वेदों में **ऋषभः** = श्रेष्ठ ( तथा )

**विश्वरूपः** = सर्वरूप वाला है; **सः** = वह **इन्द्रः** = परमशिव इन्द्ररूप से **मा** = मुझे **मेधया** = बुद्धि से **स्पृणोतु** = वलिष्ठ करे। **देव** = हे महादेव ! **अमृतस्य** = ब्रह्मज्ञान-रूपी अमृत का **धारणः** = धारण करने वाला **भूयासम्** = वनूँ। **मे** = मेरा **शरीरं** = शरीर **विचर्षणं** = योग्य (व) **मे** = मेरी **जिह्वा** = जीभ **मधुमत्तमा** = अत्यन्त मधुर भाषिणी हो, **कर्णाभ्यां** = दोनों कानों से **भूरि** = खूब **विश्रवम्** = सुनें **ब्रह्मणः** = परमात्मा का **कोशः** = बाह्यरूप **असि** = तुम हो। **मेधया** = लौकिक वुद्धि से **पिहितः** = ढके हुए हो। **मे** = जो मेरा **श्रुतं** = सुना हुआ **गोपाय** = ( उसकी ) रक्षा करो।

**ॐ अहं वृक्षस्य रेरिवा कीर्तिः पृष्ठङ्गिरेरिव।**
**ऊर्ध्वपवित्रो वाजिनीव स्वमृतकस्मि ॥**
**द्रविणं सवर्चसं सुमेधामृतोक्षित इति त्रिशङ्कोर्वेदानुवचनम्।**
**ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥४॥**

अहं वृक्षस्य रेरिवा कीर्तिः पृष्ठं गिरेः इव।
ऊर्ध्वपवित्रः वाजिनि इव सु अमृतं अस्मि ॥
द्रविणं सवर्चसम् सुमेधा अमृतोक्षितः।
इति त्रिशंकोः वेदानुवचनम् ॥
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ ( तैत्तिरीयोपनिषद् १.१० )

**अहं** = मैं **वृक्षस्य** = ( संसार ) वृक्ष का **रेरिवा** = प्रेरण करने वाला हूँ। **कीर्तिः** = ( मेरा ) यश **गिरेः** = पर्वत के **पृष्ठम्** = पीठ ( चोटी ) **इव** = की तरह ( ऊँचा है। ) **ऊर्ध्वपवित्रः** = ( मेरा ) कारण पवित्र ( है )। **वाजिनि** = सूर्य में **इव** = जैसा **सु** = शोभन **अमृतं** = आत्मतत्त्व है, **अस्मि** = ( वैसा ही ) मैं हूँ। **सवर्चसं** = तेजस्वी **द्रविणं** = धन ( हूँ )। **सुमेधा** = शुभ मेधा वाला **अमृतोक्षितः** = अमृत से सिक्त ( हूँ )। **इति** = यह इतना **त्रिशंकोः** = महर्षि त्रिशंकु का **वेदानुवचनम्** = आत्मानुभव के बाद का कहना है।

**ॐ पूर्णमदःमिदम्पूर्णात्पूर्णमुदच्यते।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।**
**ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥५॥**

ॐ पूर्णं अदः पूर्णं इदं पूर्णात् पूर्णं उदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णं आदाय पूर्णं एव अशिष्यते ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ (शतपथ ब्राह्मण खिलकाण्ड )

**अदः** = वह ( निरुपाधिक ब्रह्म ) **पूर्णम्** = पूर्ण (है। । **इदं** = यह (सोपाधिक ब्रह्म) **पूर्णम्** = पूर्ण (है) । **पूर्णात्** = पूर्ण से **पूर्णम्**—पूर्ण **उदच्यते** = बाहर आता है । **पूर्णस्य** = पूर्ण का **पूर्णम्** = पूर्ण **आदाय** = लेकर (निकाल कर) **पूर्णं** = ही **एव** = ही **अवशिष्यते** = बच जाता है ।

**ॐ आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक्प्राणश्चक्षुश्श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि सर्वम्ब्रह्मौपनिषदम्माहम्ब्रह्म निराकुर्याम्मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरम्मेस्तु । तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु । ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥६॥**

ॐ आप्यायन्तु मम अङ्गानि वाक् प्राणः चक्षुः श्रोत्रं
अथ उ बलम् ।
इन्द्रियाणि च सर्वाणि सर्वम् ब्रह्म औपनिषदम् ॥
मा अहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्म निराकरोत्
अनिराकरणं अस्तु अनिराकारणं मे अस्तु
तदात्मनि निरते ये उपनिषत्सु धर्माः ते मयि सन्तु
ते मयि सन्तु ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ (सामवेद)

**मम** = मेरे **अङ्गानि** = अवयव **वाक्** = वाणी **प्राणः** = प्राण **चक्षु** = आँखें **श्रोत्रं** = कान **अथ** = और **बलम्** = शक्ति **उ** = एवं **सर्वाणि** = सभी **इन्द्रियाणि** = इन्द्रियाँ **च** = भी **आप्यायन्तु** = उन्नत हों । **सर्वं** = सब कुछ **औपनिषदम्** = उपनिषदों से जाना जाने वाला **ब्रह्म** = ब्रह्म (ही है) । **अहं** = मैं **ब्रह्म** = ब्रह्म को **मा** = न **निराकुर्याम्** = तिरस्कृत करूँ । **ब्रह्म** = ब्रह्म **मा** = मत **मा** = मुझे **निराकरोत्** = तिरस्कृत करे । **अनिराकरणं** = (हमारा) अपृथग्भाव **अस्तु** = हो । **मे** = मेरा **अनिराकरणं** = अपृथग्भाव **अस्तु** = हो **तदात्मनि** = ब्रह्मरूप आत्मा में **निरते** = अतिशय रति करने वाले **मयि** = मुझमें **ये** = जो **उपनिषत्सु** =

उपनिषदों में उक्त **धर्माः**=धर्म है **ते**=वे **सन्तु**=हों। **ते**=वे धर्म **मयि**=मुझमें **सन्तु**=हों।

**ॐ वाङ्मे मनसि प्रतिष्ठिता मनो मे वाचि प्रतिष्ठितमाविरावीर्मएधि वेदस्य म आणी स्थश्श्रुतम्मे मा प्रहासीरनेनाधीतेनाहोरात्रान्सन्दधाम्यृतं वदिष्यामि। सत्यं वदिष्यामि तन्मामवतु तद्वक्तारमवतु अवतु मामवतु वक्तारमवतु वक्तारम्। ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥७॥**

ॐ वाक् मे मनसि प्रतिष्ठिता मनः मे वाचि प्रतिष्ठितम्।
आविः आवीः मे एधि वेदस्य मे आणी स्थः श्रुतं मे मा प्रहासीः।
अनेन अधीतेन अहोरात्रान् सन्दधामि ऋतं वदिष्यामि सत्यं वदिष्यामि।
तत् माम् अवतु तत् वक्तारम् अवतु अवतु माम् अवतु वक्तारम्।
अवतु वक्तारम् ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥ (ऋग्वेद

**मे**=मेरी **वाक्**=वाणी **मनसि**=मन में **प्रतिष्ठिता**=अवस्थित हो। **मे**=मेरा **मनः**=मन **वाचि**=वाणी में **प्रतिष्ठितम्**=अवस्थित हो। **आवीः**=साक्षात् अपरोक्ष ब्रह्म **मे**=मुझमें **आविः**=प्रकट **एधि**=हो। **वेदस्य**=वेद के **आणी**=दोनों धुरे **मे**=मुझमें **स्थः**=स्थित हों। **मे**=मेरा **श्रुतं**=अध्ययन किया हुआ **मा**=मत **प्रहासीः**=त्यक्त हो। **अनेन**=इस **अधीतेन**=पढे हुए तत्त्व से **अहोरात्रान्**=दिनरात **सन्दधामि**=घनिष्ठ सम्बन्ध करता हूँ। **ऋतं**=(वेद प्रतिपाद्य) परमार्थ को **वदिष्यामि**=कहूँगा। **सत्यं**=(देखे-सुने) सत्य को **वदिष्यामि**=बोलूँगा। **तत्**=वह परमशिव **माम्**=मुझको **अवतु**=बचावे। **तत्**=वह परमशिव **वक्तारम्**=उपदेशक को **अवतु**=बचावे। **माम्**=मुझको **अवतु**=(अवश्य) बचावे। **वक्तारम्**=उपदेशक को **अवतु**=(अवश्य) बचावे।

**ॐ भद्रन्नोपिवातय मनः। ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥८॥**

ॐ भद्रं नः अपि वातय मनः।
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥ ( ऋग्वेद १०.२५ )

**नः** = हमारे **मनः** = मन को **भद्रं** = कल्याण स्वरूप शिव की ओर **अपि** = ही **वातय** = उड़ाओ ( बहाओ ) ।

**ॐ भद्रङ्कर्णेभिश्शृणुयाम देवा भद्रम्पश्येमाक्षभिर्यजत्राः । स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेम देवहितं यदायुः । स्वस्ति न इन्द्रो-वृद्धश्रवास्स्वस्ति नःपूषा विश्ववेदाः । स्वस्ति नस्ताक्ष्योऽरिष्टनेमि-स्स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु । ॐ शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥९॥**

ॐ भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवाः भद्रं पश्येम अक्षभिः यजत्राः ।
स्थिरैः अंगैः तुष्टुवांसः तनूभिः व्यशेम देवहितम् यत् आयुः ॥
सु अस्ति नः इन्द्रः वृद्धश्रवाः सु अस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।
सु अस्ति नः तार्क्ष्यः अरिष्टनेमिः सु अस्ति नः बृहस्पतिः दधातु ॥
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥        ( सामवेद १८७४, १८७५ )

**देवा**.=हे महादेव की शक्ति रूप देवताओ ! **कर्णेभिः**=कानों से **भद्रं**= मंगलमयी शिव ध्वनि **शृणुयाम**=सुनें । **यजत्राः**=यज्ञ करने वाले का त्राण करने वाले देवतागण ! **अक्षभिः**=आँखों से **भद्रं**=शिव रूप **पश्येम**=देखें । **स्थिरैः**=स्वस्थ व दृढ़ और पूर्ण एवं अशिथि ल **अङ्गैः**=अवयवों वाले **तनूभिः**= शरीरों से **तुष्टुवांसः**=स्तुति करते हुए **यत्**=जो ( जितनी ) **आयुः**=आयु ( हो ) **देवहितम्**=देवताओं के हितार्थ **व्यशेम**=उपभोग करें । **वृद्धश्रवाः**= पुरानी कीर्ति वाले **इन्द्रः**=इन्द्र देवता **नः**=हमें **सु**=मंगलमय **अस्ति**=हों । **विश्ववेदाः**=सर्वज्ञ **पूषा**=पूषा देवता **नः**=हमें **सु**=मंगलमय **अस्ति**=हों । **अरिष्टनेमिः**=दुःखध्वंसक **तार्क्ष्यः**=तार्क्ष्य देवता **नः**=हमें **सु**=मंगलमय **अस्ति**=हों । **बृहस्पतिः**=बृहस्पति **नः**=हमें **सु**=मंगलमय **अस्ति**=हों । **दधातु**=( एवं हमें सर्वरूप महेश ) धारण करें, ग्रहण करें, वहन करें व पोषण करें ।

**ॐ यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै । तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्वै शरणमहम्प्रपद्ये । ॐ शान्ति-श्शान्तिश्शान्तिः ॥१०॥**

ॐ यः ब्रह्माणं विदधाति पूर्वम् यः वै वेदान् च प्रहिणोति तस्मै ।
तं ह देवं आत्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुः वै शरणं अहं प्रपद्ये ॥
( श्वेताश्वतरोपनिषद् ६.१८ )

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

( सान्वयार्थः )

**यः**=जो ( महेश ) **पूर्वम्**=पहले **ब्रह्माणं**=ब्रह्मा को **विदधाति**=पैदा करता है, **च**=और **यः**=जो **वै**=ही **वेदान्**=वेदों को **तस्मै**=उसके लिये **प्रहिणोति**=देता है, **तं**=उस **आत्म-बुद्धिप्रकाशं**=अपनी बुद्धि का प्रकाश करने वाले **ह**=प्रसिद्ध **देवं**=स्वप्रकाश रूप शिव को **वै**=ही केवल **अहम्**=मैं **मुमुक्षुः**=मोक्ष की इच्छा वाला ( होने से ) **शरणं**=आश्रय रूप से ( रक्षा करने वाले को ) **प्रपद्ये**=जाता हूँ या प्रपन्न होता हूँ।

•

# * श्रीगणेशस्तोत्राणि *

## संकष्टनाशनं गणेशस्तोत्रम्

नारद उवाच

प्रणम्य शिरसा देवं गौरीपुत्रं विनायकम् ।
भक्तावासं स्मरेन्नित्यमायुःकामार्थसिद्धये ॥१॥

प्रथमं वक्रतुंडं च एकदंतं द्वितीयकम् ।
तृतीयं कृष्णपिङ्गाक्षं गजवक्त्रं चतुर्थकम् ॥२॥

लंबोदरं पंचमं च षष्ठं विकटमेव च ।
सप्तमं विघ्नराजं च धूम्रवर्णं तथाष्टमम् ॥३॥

नवमं भालचंद्रं च दशमं तु विनायकम् ।
एकादशं गणपतिं द्वादशं तु गजाननम् ॥४॥

द्वादशैतानि नामानि त्रिसंध्यं यः पठेन्नरः ।
न च विघ्नभयं तस्य सर्वसिद्धिकरं परम् ॥५॥

विद्यार्थी लभते विद्यां धनार्थी लभते धनम् ।
पुत्रार्थी लभते पुत्रान्मोक्षार्थी लभते गतिम् ॥६॥

जपेद्गणपतिस्तोत्रं षड्भिर्मासैः फलं लभेत् ।
संवत्सरेण सिद्धिं च लभते नात्र संशयः ॥७॥

अष्टभ्यो ब्राह्मणेभ्यश्च लिखित्वा यः समर्पयेत् ।
तस्य विद्या भवेत्सर्वा गणेशस्य प्रसादतः ॥८॥

इति श्रीनारदपुराणे संकष्टनाशनं गणेशस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

•

## गणेशपंचरत्नस्तोत्रम्

मुदा करात्तमोदकं सदा विमुक्तिसाधकं
कलाधरावतंसकं विलासिलोकरञ्जकम् ।
अनायकैकनायकं विनाशितेभदैत्यकं
नताशुभाशुनाशकं नमामि तं विनायकम् ॥१॥

नतेतरातिभीकरं नवोदितार्कभास्वरं
नमत्सुरारिनिर्जरं नताधिकापदुद्धरम् ।
सुरेश्वरं निधीश्वरं गजेश्वरं गणेश्वरं
महेश्वरं तमाश्रये परात्परं निरंतरम् ॥२॥

समस्तलोकशंकरं निरस्तदैत्यकुञ्जरं
दरेतरोदरं वरं वरेभवक्त्रमक्षरम् ।
कृपाकरं क्षमाकरं मुदाकरं यशस्करं
मनस्करं नमस्कृतां नमस्करोमि भास्वरम् ॥३॥

अकिंचनार्तिमार्जनं चिरंतनोक्तिभाजनं
पुरारिपूर्वनन्दनं सुरारिगर्वचर्वणम् ।
प्रपञ्चनाशभीषणं धनंजयादिभूषण
कपोलदानवारणं भजे पुराणवारणम् ॥४॥

नितांतकांतदंतकांतिमन्तकांतकात्मजं
अचिंत्यरूपमंतहीनमंतरायकृन्तनम् ।
हृदंतरे निरंतरं वसंतमेव योगिनां
तमेकदंतमेव तं विचिन्तयामि संततम् ॥५॥

महागणेशपंचरत्नमादरेण योऽन्वहं
प्रगायति प्रभातके हृदि स्मरन् गणेश्वरम् ।
अरोगतामदोषतां सुसाहितीं सुपुत्रतां
समाहितायुरष्टभूतिमभ्युपैति सोऽचिरात् ॥६॥

इति श्रीशङ्करभगवतः कृतौ श्रीगणेशपंचरत्नस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

•

## गणेशभुजंगप्रयातम्

रणत्क्षुद्रघंटानिनादाभिरामं चलत्तांडवोद्दंडवत्पद्मतालम् ।
लसत्तुंदिलाङ्गोपरिव्यालहारं गणाधीशमीशानसूनुं तमीडे ॥१॥

ध्वनिध्वंसवीणालयोल्लासिवक्त्रं स्फुरच्छुंडदंडोल्लसद्बीजपूरम् ।
गलद्दर्पसौगंध्यलोलालिमालं गणाधीशमीशानसूनुं तमीडे ॥२॥

प्रकाशज्जपारक्तरत्नप्रसूनप्रवालप्रभातारुणज्योतिरेकम् ।
प्रलम्बोदरं वक्रतुण्डैकदंतं गणाधीशमीशानसूनुं तमीडे ॥३॥

विचित्रस्फुरद्रत्नमालाकिरीटं किरीटोल्लसच्चन्द्ररेखाविभूषम् ।
विभूषैकभूषं भवध्वंसहेतुं गणाधीशमीशानसूनुं तमीडे ॥४॥

उदञ्चद्भुजावल्लरीदृश्यमूलोच्चलद्भ्रूलताविभ्रमभ्राजदक्षम् ।
मरुत्सुन्दरीचामरैः सेव्यमानं गणाधीशमीशानसूनुं तमीडे ॥५॥

स्फुरन्निष्ठुरालोलपिङ्गाक्षितारं कृपाकोमलोदारलीलावतारम् ।
कलाबिंदुगं गीयते योगिवर्यैर्गणाधीशमीशानसूनुं तमीडे ॥६॥

यमेकाक्षरं निर्मलं निर्विकल्पं गुणातीतमानन्दमाकारशून्यम् ।
परं पारमोंकारमाम्नायगर्भं वदन्ति प्रगल्भं पुराणं तमीडे ॥७॥

चिदानन्दसांद्राय शान्ताय तुभ्यं नमो विश्वकर्त्रे च हर्त्रे च तुभ्यम् ।
नमोऽनन्तलीलाय कैवल्यभासे नमो विश्वबीज प्रसीदेशसूनो ॥८॥

इमं संस्तवं प्रातरुत्थाय भक्त्या पठेद्यस्तु मर्त्यो लभेत्सर्वकामान् ।
गणेशप्रसादेन सिद्ध्यंति वाचो गणेशे विभौ दुर्लभं किं प्रसन्ने ॥९॥

इति श्रीशङ्कराचार्यप्रणीतं श्रीगणेशभुजंगप्रयातस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

•

## गणेशद्वादशनामस्तोत्रम्

शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम् ।
प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये ॥१॥
अभीप्सितार्थसिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः ।
सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः ॥२॥
गणानामधिपश्चंडो गजवक्त्रस्त्रिलोचनः ।
प्रसन्नो भव मे नित्यं वरदातर्विनायक ॥३॥
सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः ।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ॥४॥
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः ।
द्वादशैतानि नामानि गणेशस्य तु यः पठेत् ॥५॥
विद्यार्थी लभते विद्यां धनार्थी विपुलं धनम् ।
इष्टकामं तु कामार्थी धर्मार्थी मोक्षमक्षयम् ॥६॥
विद्यारंभे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा ।
संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ॥७॥

इति श्रीमुद्गलपुराणोक्तं श्रीगणेशद्वादशनामस्तोत्रं सम्पूर्णम् ॥

•

## गणेशकवचम्

### गौर्युवाच

एषोऽतिचपलो दैत्यान्बाल्येऽपि नाशयत्यहो ।
अग्रे किं कर्म कर्तेति न जाने मुनिसत्तम ॥१॥

दैत्या नानाविधा दुष्टाः साधुदेवद्रुहः खलाः ।
अतोऽस्य कंठे किंचित्त्वं रक्षार्थं बद्धुमर्हसि ॥२॥

### मुनिरुवाच

ध्यायेत्सिंहगतं विनायकममुं दिग्बाहुमाद्ये युगे ।
त्रेतायां तु मयूरवाहनममुं षड्बाहुकं सिद्धिदम् ॥
द्वापारे तु गजाननं युगभुजं रक्तांगरागं विभुं ।
तुर्ये तु द्विभुजं सितांगरुचिरं सर्वार्थदं सर्वदा ॥३॥
विनायकः शिखां पातु परमात्मा परात्परः ।
अतिसुंदरकायस्तु मस्तकं सुमहोत्कटः ॥४॥

ललाटं कश्यपः पातु भ्रूयुगं तु महोदरः ।
नयने भालचंद्रस्तु गजास्यस्त्वोष्ठपल्लवौ ॥५॥
जिह्वां पातु गणक्रीडश्चिबुकं गिरिजासुतः ।
वाचं विनायकः पातु दंतान् रक्षतु विघ्नहा ॥६॥
श्रवणौ पाशपाणिस्तु नासिकां चिंतितार्थदः ।
गणेशस्तु मुखं कंठं पातु देवो गणंजयः ॥७॥
स्कंधौ पातु गजस्कंधः स्तनौ विघ्नविनाशनः ।
हृदयं गणनाथस्तु हेरंबो जठरं महान् ॥८॥
धराधरः पातु पार्श्वौ पृष्ठं विघ्नहरः शुभः ।
लिंगं गुह्यं सदा पातु वक्रतुंडो महाबलः ॥९॥
गणक्रीडो जानुजंघे ऊरू मङ्गलमूर्तिमान् ।
एकदंतो महाबुद्धिः पादौ गुल्फौ सदाऽवतु ॥१०॥
क्षिप्रप्रसादनो बाहू पाणी आशाप्रपूरकः ।
अंगुलीश्च नखान्पातु पद्महस्तोऽरिनाशनः ॥११॥
सर्वांगानि मयूरेशो विश्वव्यापी सदाऽवतु ।
अनुक्तमपि यत्स्थानं धूम्रकेतुः सदाऽवतु ॥१२॥
आमोदस्त्वग्रतः पातु प्रमोदः पृष्ठतोऽवतु ।
प्राच्यां रक्षतु बुद्धीश आग्नेय्यां सिद्धिदायकः ॥१३॥

